॥ श्रीः ॥

# शिवराजभूषणकाव्य.

मराठी साम्राज्यके संस्थापक

श्रीशिवाजी महाराज छत्रपति यशःसंवलित

उनीके आश्रित

कविराज भूषण विरचित

रा रा काशीनाथ पांडुरंग परब द्वारा संपादित

विद्वद्वर्य श्रीयुत रेही

श्रीगोपाल भट्टात्मज त्रिविक्रम लालाजी

परिशोधित

और उनकी कुछ कवितासें परिवर्धित

व्रजभाषानिबद्ध अलंकारग्रन्थ

उसे,

यदुवंशीयपुस्तकालयाधीश

गोवर्धनदास लक्ष्मीदास

प्राचीनग्रंथप्रकाशकने

बडे परिश्रमसे दुरुस्तकर कविके चरित्रसहित

मुंबई.-निर्णयसागर छापखानेमें छपवाय प्रसिद्ध किया

आवृत्ति २ री

किंमत १ रुपया

भारतमार्तंड पं० श्रीगट्टूलालजी घनश्यामजी





जन्म संवत् १९०१
पौष कृष्ण १२
शहर कोटा

निर्याण संवत् १९५४
मार्गशीर्ष शुक्ल ९
भावनगर

भू. निवास ५२ वर्ष १० महीने १२ रोज

॥ श्रीः ॥

# अर्पणपत्रिका.



कविकुलचक्रचूडामणि पचनदी पंडितवर्य

## श्रीगट्टूलालजी घनश्यामजी

आप

भारतमार्तंड, श्रीमद्वेदांतभट्टाचार्य, आशुकवि, शता-
वधानी, घटिकाशत, महर्षि, सम्प्रदायदुर्ग, श्रौतस्मार्त-
आर्यधर्मोद्धरणधुरीण, सार्वभौमप्रसिद्धपंडितरत्न,
विनयवारिधि, इत्यादि अनेक उपपदालंकृत अशा-
श्वत वपूकों त्याग श्रीकृष्णपरमात्माके चरणकम-
लमें प्राप्त होनेसें, हतभाग्य भारतवर्ष जो विर-
हशोकसमुद्रमें निमग्न हुआ है, उसके स्मरणार्थ
महाकविराजभूषणविरचित यह काव्यग्रंथ
काव्यशास्त्रमें आपकी अपूर्व तन्मयता अप्र-
तिममार्मिकता और लोकोत्तर प्रतिभा-
शक्ति, चमत्कृतिता, प्रभृतिका अनुभव
लै यह लघुकाव्यग्रंथरूपी पवित्र-
पुष्पांजलि आपकी सेवामें
अर्पण करता हूं.

आपका विरही अनुचर,

**गोवर्धनदास लक्ष्मीदास**

प्राचीनग्रंथप्रकाशक



## महाराजा शिवाजीराव छत्रपति



जन्म वैशाख शुदि २ शक १५४९
स्वर्गस्थ चैत्र शुदि १५ शक १६०२
इसवी सन १६२७ से १६८० तक
भू निवास ५२ वर्ष ११ महीने १३ रोज

## बादशहा औरंगजेब



जन्म तारीख १० अक्टोबर सन १६१९ इस्वी
वफात तारीख २१ फेब्रुआरी सन १७०७ इसवी
फसली सन १०२८ से १११८ तक
हयात कुल ९० वर्ष १७ रोज



दोहा—धन्य सभा शिवराजकी, रामदास गुरुराय॥ ठाढे यश बरनन करत, सो भूषण कविराय ॥१॥

॥ श्रीः ॥

प्रस्तावना सहित—

# कविराज भूषणकी संक्षिप्त जीवनी.



ग्रन्थोपोद्घातके १९ वे और २० वे पद्योंमे ज्ञात होताहै कि वीरका-व्यप्रसवशक्तिसम्पन्न भूषण कविने एक कश्यपगोत्री कन्नौजिया ब्राह्मणका वंश भूषित कियाथा नाम आपके पिताका रत्नाकर था अतुलकीर्तिकलाधर पुण्यसलिला जाह्नवीकी सहेली यमुनाके सुखवासतटपर त्रिविक्रमपुर नामक एक जनपदवास था उसी सौभाग्यशाली ग्रामके हमारे वीरभूषण भूषण थे

कानपुरखण्डमें टिकमापुर जो एक ग्राम है इतिहासोंसे जानाजाताहै कि यही उस त्रिविक्रमपुरका अपभ्रंश और कालव्याघात व्यतिक्रमसें परिवर्तित होकर इस रूपमें आगयाहै जो हो भूषणकवि अपने भाई चिन्तामणि, मतिराम और जटाशंकर उपनाम नीलकण्ठ भाइयोंके साथ उसी त्रिविक्रमपुरमें जन्मे थे अपूर्व कविताशक्तिसम्पन्न पिता रत्नाकरने देवीकी आराधना करके यही चार पुत्ररत्न पाये थे

चारों भाईयोंमें चिन्तामणि ज्येष्ठ थे वह नागपुरके सूर्यवंशी राजाओं भोसला, मकरन्दशाहके दरबारमें बहुत वर्षोंतक विराजमानथे उन्होंने "छन्दविचार, काव्यविवेक, कविकुलकल्पतरु, और रामायण" यह चार ग्रन्थ निर्माण किये हैं

जिस शाहजहाँ बादशाहकी महिमा सिंहासनभूमि इन्द्रप्रस्थमें प्रदीपमान थी, जिसने इकतीस वर्षतक गृहद्भूमि भारतका शासन कियाथा उस मुगलवंशभूषणने भूषणके ज्येष्ठ भ्राता चिन्तामणिका सन् १६२७ से १६५८ ईसाई तक बहुत कुछ सत्कार किया इन्होंने अपना नाम बहुधा पद्योंमें मणिलाल करकेभी लिखा है

हमको कवि भूषणकी जीवनी लिखतेसमय समालोचकोंका अपने ऊपर भूषणके भ्राताओंकी जीवनी विषयक दोषारोपणका भय रहतेभी भूषणके भ्रातृगणोंका उल्लेख कियेबिना नहीं रहाजाता, परन्तु विस्तारभयसे ज्येष्ठ भ्राता चिन्तामणिका परिचय करानेकेबाद हम उनके अन्य छोटे भाइयों-की दोचार बातें कहकर भूषणही कविकी जीवनी आरम्भ करेंगे

भूषण कविके छोटे भाई मतिरामभी काव्यकर्ममें बडे चतुर और अ-लङ्कारमर्मज्ञ थे इनका कुमाऊँके राजा उदोतचन्द, भावसिंह, हाडा कोटा, पन्नाके राना छत्रशाल और सोलङ्की वंशके राजा शम्भू उर्फ स-म्भाजीके यहाँ जो शिवाजी महाराजके वीरकुमार ( सन १६८० से १६८९ ) महाराष्ट्र राजगद्दीके शासक थे बहुत कुछ सम्मान था इनके ललितललाम, छन्दसार और रसराज ये तीन ग्रंथ प्रसिद्ध हैं सबसे छोटे भाई जटाशंकर उपनाम नीलकण्ठजीकी बहुतसी स्फुट कविता देखी और सुनीजातीहै, परन्तु कोई मान्यग्रन्थ अबीतक देखनेमें नहीं आया

भूषण कविराजका जन्म शिवसिंहसरोजमें सम्बत १७३८ विक्रमाब्द लिखा है, परन्तु कुछ प्रामाणिक नहीं बोध होता क्योंकि इसी शिवराजभूषण ग्रन्थके निर्माणकी तिथि कविराजने ग्रन्थान्तमें १७३० विक्रमाब्दकी लि-खीहै इसीप्रकार उनके मरणकालकी तिथिभी नहीं मिलती

पूर्वसे हमारे देशमें जीवनचरित्र लिखनेकी कोई उचित प्रथा नहीं थी उसी कारणसे आज हम भूषणकी जन्ममरण तिथिके लियेभी तर-सतेहैं, यदि यही दशा रही तो आधुनिक साहित्यके क्षमताशाली और सुयोग्य लेखकभी हम जानतेहैं कि बीस तीस वर्ष बाद इसी दशामें आ-जायगे और इसप्रकार भाषारसिकोंकी न्यूनताके समय उनकी एकाद रचनाओंके छिपारहने वा जलादेनेपर उनके नामतकभी लुप्त होजायँगे

इधर उधरकी कथा कहानियोंके सुनने देखने और एकाद बचे खुचे लेखोंके पढनेसे जानाजाताहै कि भूषण कविको पहले कविताका कुछभी बोध न था अपने ज्येष्ठ भ्राता चिन्तामणि दिल्लीपति शाह औरङ्गजेबके दरबारमें सुशोभित और राजकविपदसे परिशोभित देखकरभी आप अश्रद्धालुकी

भाँति घरमें पडे रहतेथे उस समय लोगोमें यह चरचा फैली कि चिन्तामणि ऐसे विलक्षण विदुषोबुद्धिके कवि हैं दिल्लीपतिके दरबारमें प्रतिष्ठा पातेहैं चारोंओर अपनी काव्यकौशल्ताका परिचय देते फिरते हैं और उनके भाई भूषण बोदेकी तरह ठूस बने घरमें पडे रहतेहैं

होते २ यह चरचा बडोंतक पहुँची किसीने भूषणके कानतकभी पहुँचायी उनसे किसने कहा? उनके घरहीकी एक भ्रातृपत्नीने कहा, कैसे कहा? सीधे तरहसें नहीं बडे ऐंठ और तानेसे

असलमें एकही टेढी और अभद्र बात जैसें तीक्ष्ण लगतीहै, तेजस्व ताजी घोडेको चाबुकसवारका एकही हण्टर जैसा महा हानिकारी और ग्लानिदायक होताहै सतीको लाञ्छनप्रकाश और लम्पटकी जघन्य कामना और छेड छाड जैसें सर्वांगमें बेधजातीहै वचनबद्ध वीरभूषण भूषणकोभी यह चरचा और ऐंठनका ताना विषबाणसा लगा आप घरसें निकल खडेहुए और गुणोंका अनुसन्धान करनेलगे

"शिवछत्रपतिचरित्र" पृष्ठ८८में लिखाहै कि दिल्लीके शाहँ शाह औरंगजेबकेयहाँ जिस चिन्तामणिकविका बडा आदर था उसके भाई भूषण जब अपनी भ्रातृपत्नीके वचनबाणसे विद्ध दु:खी और घायल होकर निकले तब कुमायूँक राजाकेयहाँ गये, और अपनी कवितासे उनको बहुतकुछ प्रसन्न किया राजा कुमायूँने प्रसन्न हो एकलाख मुद्रा देकर कहा "ऐसा दाता पृथ्वीमें तुमको नहीं दृष्टिगत होगा" उसकी गर्वोक्ति सुन भूषणने उल्टा होकर कहा "ऐसे दाता तो भूमण्डलमें अनेक हैं" किन्तु आपने ऐसा याचक नहीं देखा या सुना होगा जो अहङ्कारसे दियेहुए एकलक्षको तृणकेसमान समझना और उसे स्पर्श करनेमेंभी घृणा करता है

किसी २ ग्रन्थकारका मत है कि यह भूषणका कुमायूँ राजसमागम शिवाजी महाराजके प्रख्यात समागमके पीछे हुआ था और राजाने यह समझकर यह गर्वोक्ति कहीथी कि शिवराज महाराजके यहाँ भूषणके मान प्रतिष्ठाका कोलाहल मिथ्या था कि भूषण धनलोभवशही यहाँ आये हैं तब भूषणने अपने आगमनका कारण शिवाजी महाराजके यश प्रता-

रका निरीक्षण बनाकर उसे सावधान किया और एकपक्ष परित्याग कर शिवाजीके यश विस्तारसे प्रसन्न होकर वहाँसे चले आये

पन्नाके महाराजा छत्रसालसिंहने भूषण कविका बहुत सन्मान किया और छ मास तक अपने दरबारसे जाने नहीं दिया

वार्तविनोद नामक ग्रन्थमें "शाह औरंगजेब और कविभूषण" शीर्षक एक लेख प्रकाशित हुआथा उसमें ज्ञात हुआ कि मुगलशाहशाहोंके संगमर्मरसे सुन्दर और शिखरपर अकबरशाह कर्तृक आरोपित सुवर्ण कलशको कई वर्षतक स्थायी रखनेवाला यद्दर औरंगजेबको कविताका बहुत अनुराग था और पूर्व परिपाटीके अनुसार उसके दरबारमेंभी कविलोगोंका आदर सन्मान होता था यद्यपि यह अनुराग और आदर सन्मान उसके मानसिक जात स्वत गुण और अकृत्रिम नहीं थे न अकबर आदिकी तरह उसका इन कवियोंकी शक्तिपर पूर्ण विश्वासहीथा, तथापि कुलरीति और प्राचीन प्रथानुसार प्रतिष्ठाहानिके भयसे इतना बाध्यसा होगयाथा कि इन कार्योंकेलिये उसका अनुराग स्वाभाविकसाही बोध होताथा कोई हिन्दू या यवन जब उसकी प्रतिष्ठामें कुछ पद्य पढता तब वह मोंछोंपर हँसता और जनस्वभाव सुलभ सामान्य नियमानुसार कुछ उन्हें अर्धदानभी करताथा और अपनेको बडा सुविचारी, श्रेष्ठ, बुद्धिमान और विद्वान समझताथा वह किसीका कुछ विश्वास न करके कपटसेंही अपनी राय अन्यायपनेका परिचालित रखताथा अत्याचारको अपना धर्म समझताथा साराश यह कि वह विचारवान, दुरुपयोगी असहन्य बादशाह था उपकारकोतो स्वप्नमेंभी उसें छींटें न पडी होंगी उसके पूर्वजोंकी सद्भावनाका स्मरण करके जो कोई उपकार करताथा उसका वह शक्तिभर अपकार करताथा किसीकी विशेष प्रतिष्ठा और कीर्तिसें तो वह जलकर भस्म हो जाताथा उसकी औंधी खोपडीमें यह दुर्विचार निरंतर घुसा रहाथा कि जो कोई सुयशी और कीर्तिमान यहाँ लोकप्रिय होगा वह हमारा राज्य छीन लेनेमेंभी समर्थ होजायगा तात्पर्य्य यह कि छोटे मनका वह एक दुर्विचारी बडा बुद्धिमान बादशाह था

यह कहनाथा, तव यह उसकी सडाकेकी बातें सुनकर कलिके खद्योतकवि जो चन्द्रमाके उदय पहलेही ठौर २ चमकतेथे छिपगये सकपकाकर सब अवाक् होरहे मुहँसे बात न निकली ओठोंपर पपरी उखडआयी

सबको सकपकाया देखकर एक जवान कवि तपाकसें उठा और कह नेलगा "ऐ मालिकेजहाँ, शाहेनिशाह खुशामद ऐसीहै जो खुदाकोंभी पसंद है तो इस अरऐबमिकदारकी क्या ताब जो खुशामद पसन्द नहो कुदरतका कारसाजभी उन्हीं चीजोंको जाहिर रखताहै जो देखनेमें उमदा, प्यारी और हरदिल अजीज होतीहै मगर उन्हें छिपाताहै, जिनसें इन्सानको नफरत पैदा होतीहै इसी खयालसे हम शायरानकोंभी यही इख्तियार करनापडा कि बडाको बडाई और नेकीको जाहिर करना और ऐबोंको बन्द रखना मगर जब आप फरमातेहैं कि हममें कोई रास्तगो है या नहीं लिहाजा चन्द अल्फाज गुजारिश करदेना बहुत जरूर हुआ "इसलिये कि रास्त मूजिबेरजाए खुदास्त कसन दीदम कि गुम शुद अज रहे रास्त"

"आलीजनाब मुअल्ला अल्काब ! रास्त सनागो शायर तो हजारों हैं, इनकी कमी नहीं है, मगर हुजूर सच्ची तारीफके सुननेवालेहीं नहीं नजर-आते अगर सची तारीफका सुननेवाला कोई मर्द सामने हो तो खाकसार रास्तगो हाजिर है"

जवान कविकी लच्छेदार और प्रमाणिक बातोंसें औरंगजेब कुछ प्रसन्न तो हुआ परन्तु सत्य स्तुतिके विषयमें मनहीमन शोचनेलगा कि नजानें यह क्या २ कहेगा?

थोडे समयतक शोचकर औरंगजेबने कहा "ऐ कविराज भूषण तूँ अभी मेरी रास्त तारीफ कर मैं खुशीसें सुननेका मुश्ताक हूँ"

क० भू०–"बादशाह सलामत ! मैं जानताहूँ कि जब आपकी रास्तगोयी करूँगा तब मेरा शिर शरीरसें अलग कियाजायगा इस कारण मैं निवेदन करताहूँ कि आप इस आज्ञाको मौकूफ रक्खें"

शा० औ०–"नहीं कविराज नहीं ! मैं तुम्हारे सब गुनाह मुआफ

करताहूँ तुमसें आज रास्त कहनेमें जो २ तकसीरें होंगी, सब मुआफ कीजायँगी"

**क० भू०**—"आपका यह कहना उचित है, लेकिन जब मैं आपकी रास्तगोयी करूँगा, तब आपका यह मिजाज कुछ और होजायगा लिहाजा अगर हुजूर अपनी रास्तसना सुननेका इश्तियाक़ रखतेहैं तो हमको फरमान लिख देवें और अमीरोंकी गवाही करा देव तो अल्बत्ते खाकसारको रास्तगोयी करनेमें उज्र न होगा"

औरंगजेबने उस धुनमें भूपणकी इच्छानुसार फरमान लिखवाकर अमीरों और उमराओंकी गवाही करादी भूपणने वह फतवा लेकर अपने पास रक्खा और निडर होकर शान्त चित्तसें **"किबलेकी ठौर बाप बादशाह शाहजहाँ"** आदि कवित्त पढे उसके एक २ शब्द औरंगजेबको कटारीकी तरह लगतेथे आनन निकृति और त्यौरियोंका बदलना औरंगजेबके मनोगत क्रोधका सात्विक रूप दिखादेताथा

भूपणने यह सब ध्यान छोड इस कवित्तको पूरा करके धडाकेके साथ **"हाथों+ तसबीन लिये प्रात उठि बन्दगीको"** इत्यादि दूसरे कवित्तको समाप्त किया

कडे शब्दोंकी कटारी, चलती वक्रोक्तिके विषधर बाणसें प्रज्वलित औरंगजेबके रोम प्रतिरोम तो पहलेही कवित्तसें जल्गयेथे बीच २ में कुछ निडर और निरंकुश राजपूतोंका भूषणको धन्य २ कहकर सराहना और उत्साह देना औरंगजेबकी प्रज्वलित क्रोधकृशानुमें घीकी आहुति हुआ आँखें प्रज्वलित दीपशिखासी चचल होकर शनिनेत्र होगई अंग भस्मीभूत होआया इस कवित्तके अन्तमें कविका औरंगजेबको सम्बोधन करके **"सौ सौ चूहे खायकें बिलाडी बैठी तपकें"** कहना बादशाहको सबतरहसें असह्य हुआ सर्वांग थर्राउठा नेत्रोंसें क्रोधाग्निकी चिनगारियाँ प्रस्फुटित होनेलगीं अपने वचनबद्धहोनेकी सीमा लाँघकर अहमन्य अहमिती औरंगजेबने झट मियानसें कृपाण निकाली और भूषण सत्कीर्तिवा-

+ इन कवित्तोंको हमारी शिवाबावनीमें पढो

चीका शिरच्छेद करनेकेलियें गरजकर सिंहासनपर उद्यत हुआ बीचके मध्यस्थ विचारवानों और प्रतिष्ठित मंत्रदाताओं एवं राजपूतोंने नीति और इस कार्य्यमें अधिक अपमानका डर दिखाकर औरंगजेबको शान्त किया

औरंगजेब शान्त तो हुआ, किन्तु क्रोधदग्ध हृदयकी ज्वाला शान्त नहीं हुई उसने तलवार म्यानकी और गरजकर कविकेलिये आज्ञा दी "ऐ भूषण, चलाजा तूँ मेरे सामनेसें! मुझे मुँह मत दिखा मैं तेरी सूरतका रवादार नहीं आज इन मुसाहिबों और पुराने बुजुर्गोंके कहनेसें तेरी जान बख्शताहूँ मगर याद रख! कि चन्द अरसेंमें तूँ जमीन और आस्मानके दोनो तबकसें जरूर अलग कियाजायगा

कविभूषण मानो उसकी बातकों बिना सुने और बिना किसीतरहकी चिन्ता किये निरंकुश नाहरकी तरह गयन्दगतिमें वहांसें चलतेहुए और घर पहुँच अपनी देवयानसी वेगवती केसरघोडीकों लेकर वहाँसें चलने की तैयारी करनेलगे

भूषणके पीठदेकर चलेजानेपर औरंगजेबके मनमें नजाने किस भगवद् प्रेरणासें उद्वेग उत्पन्न हुआ अपने किसेपर उदास होकर पश्चात्ताप करनेलगा और अपकीर्तियोंपर झाख पटककर अपने एक हाँजी हाँजीके पूर्ण पारगत कवि और कुछ मुसाहिबोंके साथ जुमामस्जिदमें नमाज पढनेकेलिये गया

जब नमाज पढकर औरंगजेब शीतल मन्द त्रिविध पवनसें मन प्रसन्न करनेकी पराकाष्ठामें सडकपर एक बुर्जमें ऐसी इंगितसें बैठाथा मानो अभीकी किसी अपनी भूलपर अपने अभिमानके आमेसे बाहर हो निर्मूल ममतापर पश्चात्ताप करताहो

"इतनेमें भूषणकवि अपनी विद्युतगमनी केसरीपर चढे उधरसें निकले और शाहकों न नमकर समीपस्थ हाँजीगिरीके पक्के भाटकों नमस्कार किया "

"औरंगजेबने इस अपमानका दुःख आपेमें रखकर धीरेसें उस भाटसें यह पूछनेकेलिये इंगित किया कि भूषण बादशाहसें बिगडकर कहाँ जायगा कौन दिल्लीपति शाहँशाहके शत्रुकों शरण देनेवाला है?"

कविने बादशाहकी आज्ञा पाकर **"है रग नौरंगशाहको, और न दूजो रग"** इत्यादि दोहेमें पूछा

भूषण सानुभवीसे भला औरगजेबका इगित और परोक्षसी आज्ञा कहाँ छिपसकतीहै चट समझगया और बीरोन्मत्त **"कितेक देश जीते दलके बल"** यह सवैया उत्तरमें कहकर अपनी केसरीको एड दबायी कि यह बिजलीसी तडपकर उड चली क्योंकि भूषणने इस सवैयाका औरगजेबपर भविष्यमें होनेवाला प्रभाव पहलेहीसे अनुभव कररक्खा था

भूषणके युगल कवित्तकटारसे घायल औरगजेबके घाव नमाज आदिकी परमात्माप्रार्थनामें यद्यपि मुरझागयेथे, परन्तु इस नये विषके बुझाये बाणने उसका शरीर विषमय करके उसे विक्षिप्त करदिया शिवाजीसे महा शत्रुकी बडाई और अपनी निन्दा साथही सुनकर औरगजेब आपादमस्तक जलउठा और यह शोचकर अपने मनमें बहुतही झुंझलाया कि भूषणको उसी सभामे उन मुसाहिबों और राजपूतोंसे निरक्त होकर क्यो न काटडाला

वह शिवाजीके प्रबल पराक्रमसे परिचित था शिवाजीकी जिसदिन दिल्लीमें एकबार तलवार चमकी थी कादर यवनोंकी सेना जिसदिन बज-रग बहादुर शिवाजीरावकी कठिन असिधारसे छेदीगयीथी उसदिनकी बात औरगजेब भूलनहींगया था वह जानताथा कि जिस अगाध बली शिवाजीने बीजापुर विध्वश करके सिंहासन दिल्लीपर हाथ फेराथा उसकी ज्वलित बीरतामें भूषणकी बीरकविताका होम जब होगा तब उसकी प्रताप और बलती क्रोधाग्निकी लवें दिल्ली कदरीघ्य हमारे सिंहासन शिखरको मलीन करदेगी

अपनी आगन्तुक दशा और विपदकी शकासे भयभीत प्रगट क्रोधमें कॉंपती जिह्वासे उसने आज्ञा दी "जो भूषणको मारडालेगा वा जीता पकड लावेगा उसको दश गाँव इनाम मिलेंगे जोलोग वहाँ उपस्थित थे जाँघ पीटकर भूषणको मारने और पकडनेकी कामनामें केसरघोडीके पीछे हुए

भला यह भूषणकी कामनाप्रद केसर कहा यह गुडिये हौजी २ के लेले! कहाँ पकड सकतेहैं? वह वेपरवाही केसर परवाली घोडीके स-

होताथा, यह कोई दूरकी राह तै करके आया है कभी उसका दो चार फाल टहलना फिर घोडेको थाप देकर सुहराना, चुचकारना, अभी घोडेकी पीठपरसे उसका उतरना बताये देताथा उस पुरुषका उन्नत ललाट, विशाल भुजाएँ और उदयोत आनन देखनेसे वह कोई बडा भाग्यवानसा बोध हुआ तेजस्वीके शुभाननकी उज्ज्वल प्रभा और मस्तकमे देवीभक्तका आरक्त चिन्ह देखकर भूपणने ठीक आस्तिक हिन्दू समझा शिरपर बहूमूल्य बाँकी पगडी दिव्य मस्तककों दुनी छबि सम्पादन करतीथी गलेमें हीरे, मोती और सुवर्णकी गंगायमुनी माला देखकर चकाचौंध लगनातीथी, लखनौ आसाही अंगरखेके जिसके हाथ फणाकार सुशोभित थे, नीचेसे सुवर्णकी पहुँचियाँ ऊपरतक आब छोडती थी उस ऐश्वर्य्यशाली श्रीमय पुरुषके बायें हाथमें प्राचीन शिल्पकारी भरी झकाजोर तलवार देखकर उस पुरुषके किसि महत कुलके बीरवंश और बीरप्रकृतिके होनेका अनुभव होजाताथा भूपणने आर्य्यनीतिके अनुसार सभ्यतापूर्वक उनको प्रणाम किया उस तेजस्वीनेभी विना किसीप्रकारके आडम्बरके प्रणाम करके पूछा "तुम कौन हो ?"

**कवि भूपण**—"मै अन्तर्बेदका रहनेवाला कनौजिया ब्राह्मण हूँ नाम मेरा कवि भूपण और पिताका नाम रत्नाकर है "

**तेजस्वी पुरुष**—"आप कहाँसे आते हो?"

**कवि भूपण**—"मै बहुत दिनोंसे दिल्ली दर्बार शाह औरंगजेबके यहाँ था इन दिनों मैने उसकी आज्ञानुसार उसका सत्कीर्तन किया, उसने विरक्ति प्रकाश की तब मुझे वह दरबार त्यागकर इधर आना पडा "

**तेजस्वी पुरुष**—"आपने अब कहा जानेका ठाना है ?"

**कवि भूपण**—"मेरा विचार अब हिन्दुधर्म्म और हिन्दु देशका उद्धार करनेवाले महाराज शिवाजीके दरबारमे जानेका है "

**तेजस्वी पुरुष**—"जब आप कवि होकर उनके दरबारमें जानेकी अभिलापा करतेहैं तब तो उनकी कीर्तिरूपी कुछ कविताभी आपने कीहोगी यदि की है तो उसमेंसे कुछ सुनाकर अनुग्रह करेंगे ?"

कवि भूषण–"आपके तो कई प्रश्न होचुके जिनका मैंने नम्रतासे उत्तर निवेदन किया अब एकबार मेरे प्रश्नका उत्तर अनुग्रह करें तो मैं उनकी कीर्ति सुनाना प्रारम्भ करूँ"

तेजस्वी पुरुष–"आप पूछिये मैं प्रसन्नतासे उत्तर दूँगा"

कवि भूषण–"आप कौन हैं? शिवाजीके दरबारमें क्या दरजा भोगते हैं? अथवा उनसे आपका कैसा सम्बन्ध है?"

तेजस्वी पुरुष–"मैं शिवाजीका सेनापति हूँ मुझे कविता सुननेकी बड़ी लालसा रहाकरती है तिसपरभी अपने स्वामीकी कविता! मैं राजनीतिके अनुसार उनका छठा अंग हूँ"

कवि भूषण–"सरदार आपसे योग्य वीर यदि हमारी कविता सुननेमें श्रद्धा प्रकाश करें तो हमारा परिश्रम सफल हो अच्छा आप सुनिये" कह कर "**इन्द्र जिमि जम्भपर वाडव सुअम्भपर**" अन्तका "**तिमि म्लेच्छ वंशपर शेर शिवराज हैं**" कविने यह कवित्त ऐसी गर्जसे कहा कि सुननेवाला पथ प्रचलनसे शिथिल और शान्त पुरुष एकाएक वीरताके आवेगमें तनतनाउठा रोमाञ्च होगया आँखें आरक्त होआयीं, पुनः कविको कविता कहनेका इंगित किया

कविने फिर पढ़ा, तेजस्वीकी अभिलाषा फिर बढ़ी उसने फिर कहनेका इंगित किया कविने फिर पढ़ा इसीतरह उस वीर पुरुषका उत्साह और कवित्त सुननेकी लालसा बढ़तीगयी भूषण कहतागया

इसीप्रकार भूषण बावनबार कवित्त पढ़कर शिथिल हुए और कवित्त सुननेकी आशा बन्द करनेकेलियें उस उत्साही पुरुषसे प्रार्थना की कुछ लोगोंका कहना है कि कविने बावनबार एकही कवित्तको कहा, परन्तु कुछेक यह बयान करतेहैं कि हरबार नये कवित्त बनाकर कवि कहते गये, जिनका संग्रह "**शिवाबावनी**"[1] है जो हो बावनबार कवित्त सुननेपर भी उस तेजस्वी पुरुषकी तृष्णा शान्त नहीं हुई और भूषणकी प्रार्थनापर भी अपनी अभिलाषा और सुननेकी प्रगट की फिरभी कविने शिथिलताके

---

१ यह ग्रन्थभी हमारी पुस्तकालयमेंसे मिलेगा किमत उसकी ≈ डाकखर्च न्यारा

मारे वही प्रार्थना की, तब उत्साह भगकर वीरपुरुषको अपनी आज्ञा रोकना पडी और कविसे यह कहकर कि "आपने मुझे शिवाजीकी कीर्ति सुनाई, इसका मैं परमबाधित हूँ आपको उनसे दरबारमें भेट करनेके विषयमें सहायता दूँगा" घोडेपर चढ चलते हुए

दूसरेदिन भूषण अखण्डप्रतापी महाराष्ट्र भोंसलाकुलभूषण शिवाजी महाराजके दरबारमें पहुंचे शिवाजीकी राजगद्दी कुछ प्राचीन तो न थी, तौभी प्राचीन राजनीतिके अनुकूल राजदरबार देखकर बहुत प्रसन्न हुए और अपने पूर्वपरिचित सेनापतिको खोजनेलगे बहुतकुछ खोजा किन्तु पता न पाया तब उनकी राजसभाप्रणालिके अनुसार सभामें प्रवेश किया

सभामें ऊंच्य सुवर्णसिंहासनपर एक तेजस्वी विशालमस्तक पुरुषको वस्त्रालंकार विभूषित आसीन देखकर बहुत प्रसन्न हुआ जातेही राजसभा प्रवेशानुसार भूषणने नमकर कलका सुनायाहुआ पहला कवित्त पढ आशीर्वाद किया कवित्त कहना प्रारम्भ करतेही सब मरहठे और ब्राह्मण गुणज्ञ एव सरदारोंकी भूषणकीओर टकटकी लगगयी समाप्त होनेपर एक सेनापतिने उठकर भूषणको योग्य स्थान दिखा बैठनेकी सैन की, और उसीके अनुसार कवि यथायोग्य आसनपर बैठा

कुछक समय पश्चात् भूषणने देखा तो सिंहासनपरका बैठाहुआ मनुष्य वही बोध हुआ जो कल मार्गमें मिलाथा और जिसने उनसे बावनबार आग्रहसे कवित्त सुननेपर भी और सुननेकी आकांक्षा प्रगट कीथी भूषणको यह जानकर बडा आश्चर्य और विकलता हुई, परन्तु पीछेसे यह समझकर कि मैंने कल कोई बात किसीप्रकार अनुचित्त वा मर्यादालंघनकी नहीं की थी समझकर, शान्त हुआ

इस अहताप पश्चात्तापको तीक्ष्णबुद्धि तेजवान महाराज शिवाजीने भूषणकी आननाकाति देखकर ताडलिया और कविको निडर करनेके हेतु कहा " ऐ मतिमान भूषण जी ! म्लेच्छ कुलगारका अब कुछ भय मत करो और निःशंक रहकर मेरे दरबारकी छवि वृद्धि करो हमको तुम्हारे ऐसे वीररसोद्दीपक क [illegible] आवश्यकता थी,

कामनादायिनी भगवतीने वह अभिलाषा आज पूरी की अब कुछ सकोच शंका न करो म्लेच्छ दरबार और वहाँसे इधर आनेकी व्यवस्था वर्णन करो ”

महाराजकी अभयवाणीसे कविने निर्भय होकर नीचेके लिखेहुए तीन कवित्त कहे —

१ “ जोराकर जैहैं जुमलाहके नरेस पर ”

२ “ दाढीके रखयनकी दाढीसी रहत छाती ”

३ “ उतरि पलगतें जिन दीयो ना धरापे पग ”

तीनों कवित्तोंको सुनकर मारे वीरोल्लासके शिवाजीका दरबार गरज-उठा शिवाजी महाराजने वीरतासे अधीरसा होकर कहा “ऐ कविराज-भूषण कल जो तुमने मुझे कविता सुनाई थी, उसे सौवार मुझे सुननेकी और सौ ग्राम, सौ हाथी और सौ शिरोपाव देनेकी अभिलाषा थी, परन्तु केवल बावनबार सुनाकर तुम शिथिल हुए इस कारण तुम्हें बावन गाँव, बावन हाथी और बावन आपादमस्तक वस्त्र दिये वह अभी मिलेंगे और आजसे इस शिवाजीके राजकविका पद आपको दियाजाता है

कविने नम्रतापूर्वक निवेदन किया —ऐश्वर्य्यवान् महाराजन् ! मै गाँव, हाथी और वस्त्रकेलिये नहीं आया, परन्तु मुझे आपका शौर्य्य और आर्य्याभिमान सुनकर आपके आश्रित रहनेकी अभिलाषा है आपके शूर योद्धाओंके हाथमें शत्रु म्लेच्छोंका नाश और सहार देखनेकी कामना है दुष्ट दुराचारियोंका दमन होकर आपके सुशासन और अखण्ड प्रताप्पको आर्य्यावर्त्तमें प्रदीप्तमान देखनेकी वासना है यही मुझे बडा पुरस्कार है स्वदेशाभिमान दर्शनसे विशेष मान्य पुरस्कार मेरी आखोंमें दूसरा नहीं आता ”

तथापि शिवाजी महाराजने भूषणको मनमाना पुरस्कार और अपने यहाँ चिरकालकेलिये स्थान दिया भूषण उसी समयसे अखण्ड यशधारी अटलकीर्ति और महत्वभाजन आर्य्यकुलोजागर शिवाजी महाराजके राजकवि हुए

इस सुन्दर समागम और महत पदका सुख भोगकर भूषणको कइ वर्षोंके बाद फिर अपने घरपर जानेकी इच्छा हुई आग्रह और निवेदन करनेपर बहुतकुछ मान सन्मान और दान महानके साथ महातेजस्वी शिवाजी महाराजने शीघ्र लौट आनेकि आज्ञा करके भूषणकविकी बिदाई की भूषण शीघ्र लौटनेकी आज्ञा शिरोधार्य्यकर प्रतिज्ञाबद्ध हो घर आये

आतेसमय मार्गमें पन्नाके राजा छत्रशालजी महाराजसें मिले महाराज छत्रशालने सुना कि शिवाजीके पुरस्कारसें सन्तुष्ट होकर भूषणजी घर जाते हैं भला मैं किस योग्यहूँ और मेरा क्षुद्रसम्मान उनको कहाँ तुष्टिकर होगा इसीप्रकार शोच विचारकर छत्रशालने अपनेकों सम्मानके योग्य न जान भूषण कविकी सवारीके कहारोंके साथ होकर अपने कन्धेपर सवारी रक्खी भूषणने यह सत्कार देखकर हाहाकार किया और अपनी प्रतिष्ठा जान महराजकी गुण ग्राहकतामें नीचे लिखा कवित्त पढा —

"साहूकों सराहों कि सराहों छत्रशालकों" इसीप्रकार दश कवित्त कहे जो शिवाबावनीके साथ छत्रशालदशक नामसे हमने दूसरे पुस्तकमें प्रकाश किये हैं जिन्हे सुनकर महाराज छत्रशालजी गद्गद हो अपने भाग्यको श्रद्धापूर्वक सराहकर कृतार्थ हुए

वार्ताविनोदकारहा लिखता है कि जब भूषण घर पहुँचे तो उनके घरमें बडा आनन्द मनायागया लोभके टूटे फुटे शत्रुभी मित्र होकर आ जुरे बधाई होनेलगीं, और यह समाचार और आनद मगलकी बात दिल्ली बादशाहके दरबारतक पहुँची

बादशाहने अपने कवि चिन्तामणिसें उनके भाई भूषणको दरबारमें हाजिर आनेका आदेश किया चिन्तामणिने दरबारमें घर जाकर भूषणसें दरबारमें चलनेका आग्रह किया भूषणने कहा "सुनो हम बादशाहके प्राणनाशक रक्तप्यासे शिवाजीके प्रशसक हैं यदि हमसें उनकी स्तुति सुनना है तब तो हम आ सक्ते हैं"

चिन्तामणिने बादशाहसें भूषणकी प्रतिज्ञा कही बादशाहनेभी स्वीकारकर आनेका अनुरोध किया भूषण दरबारमें आये और बादशाहने

उनसे कुछ काव्य कहनेका आग्रह किया तब कविने कहा कि, "आप पहले हाथ धोडालें तब हमारे कवित्त सुनें" बादशाहने कारण पूँछा, भूषणने उत्तर दिया "हमारे भाई चिन्तामणि आपको नित्य शृंगारकी कवित्तें सुनायाकरते हैं और आपका हाथ शृंगाररसके परवश होता है किन्तु मेरे कवित्तोंसे आपका हाथ मूँछोंपर जावेगा"

बादशाहने कहा "अच्छा मैं हाथ धोताहूँ परन्तु यदि मूँछोंपर हाथ न आया तो तुम्हारा शिर काट लेंगे"

भूषणने प्रमाण किया और बादशाहने हाथ धोया तब भूषणकवि वीररसमें पगे कवित्तोंके मन्त्र जगानेलगे शिवाजीका यशवर्णन बादशाहको असह्य हुआ तब उसने आज्ञा दी "हम सार्वभौमिक राजा हैं सब राजा हमको कर देतेहैं शिवाजी एक मण्डलका राजा है उसका यश माण्डलीक राजाओंमें वर्णन करो"

तब भूषणकविने कवित्तमें वर्णन किया कि सर्व राजा पृथ्वीके पुष्प वृक्ष हैं और आप भ्रमर हैं उसीके समान पुष्पोंका आप मधु लेते हैं, परन्तु शिवाजी चम्पकवृक्ष हैं, जिनके पास भ्रमर नहीं जासकता ऐसे अभिप्रायका यह कवित्त कहा "अली अवरगजेव चंपा सिवराज हैं" तब बादशाहने कहा "हाथ जिसलिये धुल्पाये वह उद्योग करो"

तब भूषणने छ कवित्तें उत्कृष्ट वीररसकी कहीं और सातवाँ कहते २ बादशाहका हाथ मूँछोंपर पहुँचा और चट भूषणने सातवीं कवित्त पुरीकी तब बादशाह बहुत प्रसन्न हुए और बहुतकुछ पारितोषिक देकर भूषणको बिदा किया यह समाचार शिवाजी महाराजके उस दूसरा तवाह्कने जो उनकी ओरसे दिल्लीके दरबारमें रहता था, शिवाजीके पास पहुँचाया महाराजने चट आज्ञा लिखकर उन्हें बुलालिया और भूषणकविने सुखपूर्वक वीरता क्षेत्रमें अपनी शक्ति परिचालित कर संसारयात्रा निर्वाह की इनके बनाये हुए शिवराजभूषण, भूषणहजारा, भूषणउल्लास, दूषणउल्लास ये चार ग्रन्थ सुनेगये हैं व्रजभाषाके प्रसिद्ध कवि अन्तर्वेदान्तरगत वनपुरा निवासी कालिदास अपने हजारा नामके ग्रंथमें इन्हीं कविराज भू-

षणके नवरससपन्न ७० कवित्त सनिवेशित कियेहैं (जो कवि संवत् १९४९ में विद्यमान थे, उपनाम आपका त्रिपाठी था)

इस शिवराजभूषण ग्रंथके अन्तमे इसकी रचनाका समय विक्रमी सम्वत् १७३० लिखा है और उससे यहभी स्पष्ट है कि शिवाजीमहाराजको राज्यतिलक शालिवाहन शके १५९६ में हुआ था उसके एक वर्ष पहले कविने इस ग्रन्थको निर्म्माण किया बोध होता है इसमे कविने अलंकारोंका उत्तम रीतिसे वर्णन किया है और उदाहरणोंमें जो पद्य लिखे हैं वह सर्वतोभाव यशशाली महाराज शिवाजीके गुण और वृत्तक्रम वर्णनसे परिपूर्ण हैं ब्रजभाषाके प्रसिद्ध कवि विहारीलाल और सीतल हमारे इन्ही भूषण कविके वंशज थे यहाँतक कविराज भूषणकी संक्षिप्त जीवनीका वृत्तांत लिख समाप्तिके पूर्व उस सर्वज्ञ सर्वशक्तिमान जगदीश्वरके चरणकमलोंमें कोटिश धन्यवाद और प्रणामपुष्पांजलि निवेदन करते हमको महान् आनंद और उत्साह होता है कि जिसने आज इस दुर्लभ और प्राचीन "शिवराजभूषण" नामक काव्यग्रंथकी द्वितीयावृत्ति प्रकाश करनेमें हमें शक्तिमान किया

यह अपूर्व और प्राचीन ग्रंथकी एक प्रति रीवा और जयपुर महाराजसे लब्धप्रतिष्ठ महाशय त्रिपाठी श्रीयुत श्यामनाथजीके ग्रन्थसंग्रहालयसे जयपुर महाराजाश्रित महामहोपाध्याय पंडित श्रीदुर्गाप्रसादजी द्वारा मुबईके प्रसिद्ध विद्वान रा. रा. काशीनाथ पांडुरंग परबको प्राप्त हुईथी

उक्त महाशय परबनें वह पुस्तक रा. रा. जनार्दन बालाजी मोडक ( डेकन कोलेज ) को प्रकाश करनेकेलिये दिया महाशय मोडकने उक्त पंडित दुर्गाप्रसादजीकी सहायतासे शुद्ध कर "महाराष्ट्र काव्येतिहास संग्रह" के तीसरे खंडमे इसवी सन १८८९ में छपा प्रसिद्ध किया

सच है कि ये तीनों गृहस्थ (पंडित दुर्गाप्रसादजी, परब और मोडक) जो परिश्रम न करते तो जिसमें आर्यधर्मसंरक्षक महाराजा शिवाजी छत्रपतिकी अप्रतिम वीरताका वर्णन है ऐसा यह ग्रंथ प्रसिद्ध न होता

वास्तवमें ये तीनो महाशयोंका समस्त महाराष्ट्रप्रजाके उपरही नहीं किंतु आर्यधर्माभिमानी, काव्यज्ञ, रसिक, सुहृदय लोगोंपरभी अवर्णनीय उपकार

हुये हैं, और उन्होंने जो प्रथमावृत्ति प्रकाश करनेमें महत् परिश्रम किये वह अवश्य वर्णनीय और प्रशंसनीय है

इस काव्यकी शेष प्रति उक्त महाशय परवने मुझे दी और पूर्ण शुद्धतापूर्वक कविकी जीवनीसमेत द्वितीयावृत्ति प्रकाश करनेको मुझे उत्तेजित किया उसपरसें उम्मेद हो मैंने ग्रंथसाहित्य जमाकर मेरे मित्र बाबू गोपालराम गहमरनिवासी जो उस वख्त भाषाभूषण पत्रके संपादक थे उनसें प्रार्थना की उक्त महाशयने मेरे साहित्यो परसे शुद्ध हिन्दीमें कविकी संक्षिप्त जीवनी लिख भेजनेका परिश्रम ले मुझे कृतार्थ किया वास्ते उनकाभी मैं बड़ा उपकृत हु, अतएव इस अवसरपर उक्त महाशयोंके उपकार कंठरवसे प्रसिद्ध करनेमें मुझे बड़ा आनंद होता है

इस वीररसभरित ग्रंथकी द्वितीयावृत्ति कुछ दुरुस्तीपूर्वक छपानेकी मुझे पहलेहीसे बड़ी उत्कंठा थी, लेकिन उक्तग्रंथ व्रजभाषानिबद्ध और अलंकारिक होनेसें कोइएक संस्कृतज्ञ और व्रजभाषाके उ०कविकी तलाशमें था, कारण ऐसे अलंकारबद्ध ग्रंथोंके ग्रंथका उत्तम कविके निरीक्षणसें उद्धार हो तो प्रशंसनीय हो

ईश्वरीतंत्रमें जामनगर (काठियावाड प्रदेशमें एक राजधानी) निवासी श्रीयुत गोपालभट्टात्मज त्रिविक्रमलालाजी जो संस्कृत और व्रजभाषाके काव्यालंकार वगेरेमें अच्छे कवि और मर्मज्ञ हैं उनका मुंबई आगमन हुआ आपसे मेरा परिचय हुये बाद ग्रंथको फिरसे द्वितीयावृत्ति शुद्ध करने-की प्रार्थना की, आपने कृपा करके स्वीकार किया

उक्त लालाजीने व्रजभाषा और अलंकारोंमें तथा पिंगल प्रभृतिके नियमानुसार काव्य में जो कुछ दृष्टिदोष दृष्टिगोचर हुये उन्हें शुद्ध कर समग्रप्रूफ तपासनेका परिश्रम ले इस ग्रंथके साथ आपकी कवित्वशक्तिका नमुना रहे वास्ते ग्रंथांतमें शिवराजदृष्टिपंचक और नीचे रचीभइ कविता बनादी यो धन्यवाद पुरस्सर यहाँ नियोजित कर आपका बडा उपकार मानता हु

( छप्पय )

चढत अमित उच्छाह, करें सधान् शरजाल ॥
देतहौंस हय चढें, हीरा रथ होत महाघन ॥

दिल्लीदल दलमलै, दल अवरांगशाह मन ॥
आर्यधर्म थिर थपे, करै द्विजदेव सर्व धन ॥
डगमगत धरा धरकत हियो, परै काल परपच्छपर ॥
सिवराज वीर सिरजा अज, देत स्वच्छकर मुच्छपर ॥१॥

## (भूमिकाका-कवित्त)

पचिगन भूपन महान कविभूपनको। विरचित "शिवराज-भूपन" ललित ग्रंथ ॥ लक्ष्मीदास तनै यदुवंशी परदासी बुध। गोवर्द्धनदास दियो शोधन बिने अनंत ॥ भूपनकी धानी शिवाकीरति समानी जाम। निरखि त्रिविक्रम यथामति कवित्त पथ ॥ शोध्यो वृत्त विषय विचार अर्थ भूषणको। तदपि भई जो होय भूल ताहि सोधो संत ॥ १ ॥

यहांतक प्रस्तावना सहित संक्षिप्त जीवनीको समाप्तिकर आगे कुछ अलंकारोंका उपक्रमभी पाठक महाशयोंकी सेवामें पवित्र पुष्पांजलीरूप अर्पण करता हूं —

## अलंकारोंका उपक्रम

मनस्वभाव सुलभा परिमोहिनी रमणीका स्वाभाविक सौन्दर्य हेम और हीरे मोतीके अलंकारोंका आश्रय पानेसे जिसप्रकार उत्तिमसम्पन्न और परिवर्द्धित होताहै नक्षत्रगण और राकेश जिसप्रकार प्रकृति देदीप्त दिवाकरकी दमकसे सुश्रीउज्वल और ज्योतिर्मय होकर चमकते हैं, स्वाभाविक उत्कृष्ट काव्यभी उसीप्रकार अलंकारसम्पन्न होकर सर्वांगसुन्दरपदकी प्रतिष्ठा पाताहै

ज्योतिर्मय सुस्निग्ध सुधाकर विना जिसप्रकार भास्कर गतविभावरी भयावन लगतीहै सर्व व्यंजन परिपक्व जिसतरह लवण विना आस्वादनहीन रहजाताहै उसीप्रकार जिस अलंकारके विना काव्य नीरस और उसठ लगता है, उस अलंकारके मतिअनदातादि कवियोंने दो भेद ठहराये हैं पहला शब्दालंकार दूसरा अर्थालंकार और उन्हीं काव्यवेत्ताओंका प्रमाणवचनभी है कि शब्दालंकारका तारतम्य अर्थालंकारके सन्मुख अक्षम है

इस ग्रंथके उपोद्घातमें २९ और अलंकारोंके लक्षणमें १०७ पद्य हैं

जिनम १७१ उदाहरणाक मिलानेसे ३०७ सत्र सग्या होतीहै शेषमें विपयोंकी अनुक्रमणिका के १८ ग्र थरचनाकालका १ और १ उपसहारका मिलाके ३२७ पद्य इस ग्र थमें संनिवेशित हैं १०७ पद्योंमे कविनें मुख्य २ एकसौपाच अलकारोंका वर्णन किया है दोहा, सवैया, हरिगीत, छप्पय, कवित्त और चचरीक आदि ६ प्रकारके छन्द इस ग्रन्थमें पाठकोंकों मिलेंगे और छन्दोंके लक्षणभी पाठकोंकी ज्ञापकताके लिये इसमें लिखदियेगये हैं

अलकारशास्त्रके प्रसिद्ध मर्म्मज्ञ और भरभूपित काव्यप्रकाशका कर्त्ता मम्मट जो ई० सन १०७९ से ११२९ तक साहित्यवाटिकामें भूपित था, शब्दालकारको वक्रोक्ति, अनुप्रास, यमक, श्लेप, चित्र और पुनरुक्तवदाभास ये ६ भागोंमें और अर्थालकारको ६१ भागोंमें विभक्त करता है अलकारज्ञ रुद्रटने (जो ईसवी सनके नवें शतकमें हुआ,) पुनरुक्तवदाभास, त्यागकर शेप ५ प्रकारके शब्दालकार औ ६६ प्रकारके अर्थालकार वर्णन किये हैं किन्तु साहित्यदर्पणके कर्त्ता विश्वनाथ कविराजने मम्मट आदिके छहों शब्दालकारको लॉंघकर "भाषासम" नामका सातवाँभी निर्माण करके लगभग ७० अर्थालंकार खींच डाले हैं विचित्रबुद्धि विचक्षण वामन जो ई०स० ७७९ से ८२९ तक भूतलमें सुशोभित था उसने केवल यमक और अनुप्रास दो शब्दालकार और ३१ ही अर्थालकारोंसे साहित्य जगतको सुबद्ध करडालाहै साराश यह कि अर्थालकार और शब्दालकारकी भेद सख्या कवियोंकी उक्ति गाम्भीर्यके अनुसार यथाक्रम भिन्न २ देखनेमें आती है

हमारे इस शिवराजभूपणके जीवनाधार भूपण कविने इस ग्र थमें १०५ अलकार छेक, पुनरुक्तवदाभास, यमक, लाटानुप्रास, और वक्रोक्ति ये ५ शब्दालकार बनाये हैं, उनमें छेक और लाटानुप्रास यह अनुप्रासकी धारा हैं जिनकी उचित गणनापर केवल ४ ही शब्दालकार मुख्य कहेजासकतेहैं कुल १०५ अलकारभेद सख्यामेंसे उपरके ५ शब्दालकार शेप करनेमे १०० अर्थालकार इस ग्र थमें हुए उनमेंसे अक्रमातिशयोक्ति, अत्यन्तातिशयोक्ति, चचलातिशयोक्ति, भेदकातिशयोक्ति

और रूपकातिशयोक्ति, यह ९ अतिशयोक्तिकी शाखा हैं कैतवापन्हुति, छेकापन्हुति, पर्यस्तापन्हुति, भ्रान्तापन्हुति और हेत्वपन्हुति यह ५ अपन्हुतिके भेद हैं मालोपमा और ललितोपमा यह उपमाके भेद हैं आवृत्तदीपक और मालादीपक यह दो दीपकके भेद हैं, परिकरांकुर यह परिकरका पेटाभेद और विरोधाभास यह विरोधका भेद है - यह १६ मुख्य अलंकार नहीं किंतु अलंकारकी शाखाप्रतिशाखाऐं हैं जिन्हें १०० मेंसे निकालदेनेपर शेष ८४ मुख्य अर्थालंकारलक्षण काव्यशक्तिसम्पन्न भूषण कविकी विचारशक्तिमें हुए

उनके १०९ अलंकारोंकी विधिपूर्वक नामावली हम अनुक्रमणिकामें प्रकाश करचुकेहैं

मम्मटकृत काव्यप्रकाशके ६१ मेंसे उत्तर, विशेषोक्ति, सूक्ष्म, संसृष्टि और हेतुमाला यह ५ इस ग्रन्थम नहीं हैं, अर्थात् शेष ५६ अर्थालंकार इस ग्रन्थमें विद्यमान हैं भावार्थ यह कि इस ग्रन्थमें मम्मटके ग्रन्थसें २८ अर्थालंकार अधिक हैं, परन्तु कामधेनु, चित्र, गुम्फ, प्रश्नोत्तरमाला, भाविकछवि और सामान्यविशेष हैं इस कारण २३ अलंकारोंकाही अन्तर रहा, जिनका निर्वाह मम्मटके सिद्धान्तानुकूल उन्हीं ६१ में होजाताहै

उपर्युक्त, कामधेनु, चित्र आदि ५ अलंकार जैसे मम्मटके ग्रन्थमें नहीं हैं, वैसे सूक्ष्म, ससृष्टि और हेतुमाला प्रभृति यह ५ इस शिवराजभूषणमें नहीं हैं भावार्थ यह कि दोनों ग्रन्थोंके मुख्य अर्थालंकार समानही बोध हुए, काव्यप्रकाश सन्निवेशित ६ शब्दालंकारोंका वर्गीकरणभी हम अनुक्रमणिकाके अंतम बताचुकेहैं, अब इस शिवराजभूषण ग्रन्थमेंके वृत्तोंके उदाहरण इस ग्रन्थकर्त्ताके ज्येष्ठभ्राता कविराज चिंतामणिके छंदविचार-पिंगल नामके ग्रन्थपरमें अर्थसहित नीचे लिखतेहैं

( दोहा लक्षण—दोहा )

तेरह कल पहले चरण, दुजे ग्यारह जान ॥
याही विधि उत्तर अरध, यों दोहा पहिचान ॥ १ ॥

अर्थ—पहले चरणमें जिसके १३कल अर्थात् मात्रा और दूसरेमें ११ हो, फिर तीसरे और चौथेमेभी यथाक्रम १३ और ११ मात्रा हो, इस-प्रकार २४ कलका उत्तरार्ध और २४ कलका पूर्वार्द्ध दोहा जानना चाहिये

## ( मदिरादि सवैया लक्षण—दोहा )

सात भगण मदिरा कहे, गुरु मिलि सुन्दर जानि ॥
सात भगण गुरु लघु मिलें, तो चकोर उरआनि ॥२॥
सात भगण गुरुयुगलयुत, सो कहि मत्तगयन्द ॥
आठ भगण जामें परें, सो किरीटहि कहि छन्द ॥ ३ ॥

अर्थ–जिसके प्रत्येक पदमें ७ भगण हो उसको मदिरा सवैया कहतेहैं यदि ७ भगणके बाद १ गुरु आवे तो सुन्दर और ७, भगणके बाद अन्तमें १ गुरु और १ लघु हो तो चकोर और ७ भगणके बाद २ गुरु हो तो मत्तगयन्द और ८ भगणके प्रत्येक पद हों तो किरीट–छंद समजना चाहिये

## ( हरिगीत लक्षण—दोहा )

प्रथम पंच कल छ कल पुनि, तीन पंच कल देहु ॥
गुरू अन्त हरिगीत यों, जानि सज्जनो लेहु ॥ ४ ॥

अर्थ–हरिगीतके प्रत्येक पदमें प्रथम ५ मात्राका १ समुदाय, पीछे ६ मात्राका और आगे ५ मात्राके ३ समुदाय और पीछे अन्तमें १ गुरु होताहै, अर्थात् हरएक चरणमें २८ मात्रा उपर्युक्त प्रकारसे होताहै

## ( छप्पय लक्षण—दोहा )

ग्यारह तेरह पर विरति, चौपद छप्पय माह ॥
पन्द्रह तेरह चरण युग, चरणत पद्यगनाह ॥ ५ ॥

अर्थ–छप्पै अर्थात् षटपदी इस छंदमें ६ पाद रहतेहैं, यह सिद्ध होताहै इन ६ मेंसे पहिले ४ पाद में ११ वीं और वहाँसे १३वीं मात्रा पर विश्रांतिस्थान होताहै इससे इन ४ पादोंमेंके प्रत्येक पादमें २४ मात्रा होती हैं, यह स्पष्ट होताहै छप्पैके अन्तरके २ पादमें प्रत्येक पादमें १५ वे

१ एक गुरु और उसके अगाडी दो लघु अक्षर मिल्के भगण होता है

और वहाँसे १३ वें मात्रापर विराम होताहै अर्थात् इस अतके २ पादमें २८ मात्रा रहती हैं

(घनाक्षरी [कवित्त] लक्षण—दोहा)

सोरह पन्द्रह वरन पर, होत जहाँ विश्राम ॥
इकतिस अक्षर अत गुरु, कहत घनाक्षर नाम ॥ ६ ॥
सोरह सोरह पर जहाँ, विरति अत लघु होय ॥
सो रूपक घनाक्षरी, बत्तिस बत्तिस जोय ॥ ७ ॥

अर्थ—कवित्त इस छदका घनाक्षरी दसरा नाम है इस छदके प्रत्येक पादमें ३१ अक्षर रहते ह प्रथम १६ वें अक्षरपर और वहांसे १५ वें अक्षरपर विराम होताहै प्रत्येक पादमें ३२ अक्षर होकर १६ अक्षरपर विराम हो तो उस छदको रूपकघनाक्षरी कहतेहै

(चचरीक (छद) लक्षण—दोहा)

प्रथम विरति दशचारपे, फिर बारहपे होय ॥
चचरीक तासों कहत, सकल सयाने लोय ॥ ८ ॥

अर्थ—जिसके १ चरणमें प्रथम १४ मात्रापर और फिर १२ मात्रापर विश्राम होय ऐसे ४ चरण वाले छदको चचरीक कहते ह

वृत्तोंके लक्षण लिखनेमें लघु गुरु और गणोंका नामनिर्देश हुआ है वास्ते उनोंके लक्षणभी उसी पिगलके आधार नीचे लिखायेजाते ह

(लघु लक्षण—दोहा)

सबै कहावत वर्ण लघु, गुरु एक कल जानि ॥
गुरुहूको लघु करि पढे, लघुही होत सुजानि ॥ ९ ॥

अर्थ—एक मात्राका वर्ण वो लघु कहाजाताहै, और भाषामें कोइ कोइ जगे गुरुकोभी लघु कर कर पढाजाय तो उसकीभी सज्ञा लघुही होती है

(गुरु लक्षण—दोहा)

सजोगितें प्रथम जो, दीरघ बिंदु समेत ॥
सो गुरु अकहु मत्त कहँ, चरन अत कहु येत ॥ १० ॥

अर्थ—संयुक्तअक्षरके आदिका अक्षर, दीर्घ अक्षर, अनुस्वारवाला, और दोयमात्राका वर्ण गुरु कहलाताहै कहीं कहीं यानी विशेषमें कवितामें अंतका अक्षर लघु होय तोभी उसको गुरु माना जाताहै

## (अक्षरगण प्रस्तार)

ऽऽऽ मगण ।ऽऽ यगण ऽ।ऽ रगण ॥ऽ सगण ऽऽ। तगण ।ऽ। जगण ऽ॥ भगण ।।। नगण

अर्थ— ३ गुरु जिसमें हों उसे मगण कहते हैं आदि लघुको यगण कहतेहैं मध्य लघु रगण कहाताहै अंत गुरुको सगण कहते हैं, और अंत लघुको तगणकी संज्ञा देतेहैं और मध्य गुरु जगण कहाता है आदि गुरुवालेको भगण कहतेहैं और ३ लघु जिसमें हों उसे नगण कहते हैं इस प्रकार ये वर्णप्रस्तारके आठ गण हैं

## (मात्रागण प्रस्तार)

।।।। नगण ॥ऽ सगण ।ऽ। जगण ऽ॥ भगण ऽऽ मगण

अर्थ— ४ लघु जिसमें हो उसे नगण कहते हैं २ लघु १ गुरु हो वो सगण कहलाताहै आदि लघु मध्य गुरु अन्त लघुको जगण जानो आदि गुरु और २ लघु भगण और २ गुरुको मगण समझनाचाहिये

छंद, लघु, गुरु, लक्षण और वर्णगण, मात्रागणके, प्रस्तार हम अर्थ सहित उपर दिखलाचुके, वास्तवमें यह विषय ग्वास विचारका है

हमारा विचार इन्ही कविराज भूषणजीके ज्येष्ठ भ्राता कविकुलचुडामणि चिंतामणिका बनायाहुआ "छंदविचार" नामका पिंगल का ग्रंथ कि जिसमें ये विषय बहोत विद्वत्तापूर्वक विस्तारसें लिखागया है उसे छपा प्रसिद्ध करनेकी मनीशा है अतएव सर्वज्ञ सर्वशक्तिमान जगदीश्वर में हमारी अंतःकर्णसे यही प्रार्थना है कि वो हमको इस ग्रंथके प्रकाश करनेमें शक्तिमान करे तथास्तु रसअलंकारमर्मज्ञ पाठकगणोंका अनुचर

**गोवर्धनदास लक्ष्मीदास,**

प्राचीनग्रंथ प्रकाशक

# अनुक्रमणिका-

## ( अलंकारनामसूची )

## अनुक्रमणिका

## ( उपोद्घात और उपसहारमेंके पद्योकी सूची )



## ( उदाहरणपद्योकी सूची )

## ( कवि ममटके काव्यप्रकाशमेंके ६१ अर्थालंकारोंकी सूची )

| | | |
|---|---|---|
| १ अतद्गुण | २१ दीपक | ४१ विशेष |
| २ अतिशयोक्ति | २२ दृष्टांत | ४२ विषम |
| ३ अधिक | २३ निदर्शना | ४३ व्यतिरेक |
| ४ अनन्वय | २४ परिकर | ४४ व्याघात |
| ५ अपन्हुति | २५ परिवृत्ति | ४५ व्याजस्तुति |
| ६ अनुमान | २६ परिसंख्या | ४६ व्याजोक्ति |
| ७ असंगति | २७ पर्याय | ४७ श्लेष |
| ८ अन्योन्य | २८ पर्यायोक्ति | ४८ सम |
| ९ अप्रस्तुतप्रशंसा | २९ प्रतिवस्तूपमा | ४९ समासोक्ति |
| १० अर्थांतरन्यास | ३० प्रतीप | ५० समाधि |
| ११ आक्षेप | ३१ प्रत्यनीक | ५१ समुच्चय |
| १२ एकावली | ३२ भाविक | ५२ सहोक्ति |
| १३ उत्तर | ३३ भ्रांतिमान् | ५३ सामान्य |
| १४ उदात्त | ३४ मीलित | ५४ सार |
| १५ उपमा | ३५ यथासंख्य | ५५ सूक्ष्म |
| १६ उपमेयोपमा | ३६ रूपक | ५६ संकर |
| १७ उत्प्रेक्षा | ३७ विनोक्ति | ५७ संदेह |
| १८ काव्यलिंग | ३८ विभावना | ५८ संसृष्टि |
| १९ तद्गुण | ३९ विरोध | ५९ स्मृति |
| २० तुल्ययोगिता | ४० विशेषोक्ति | ६० स्वभावोक्ति |
| | | ६१ हेतुमाला |

भूषणकविकृत

# शिवराजभूषण.

## उपोद्घात

( छप्पै )

जय जयति जय आदिसकति, जय कालि कपर्दिनि ।
जय मधुकैटभछलनि देवि, जय महिषविमर्दिनि ॥
जय चमुंड जय, चंडमुंडभंडासुरखंडिनि ।
जय सुरक्त जय रक्तबीज, बिड्डालविहंडिनि ॥
जय जय निसुंभसुंभद्दलनि, भनि भूषण जयजय भननि ।
सरजा समथ्थ सिवराज कहँ, देहि विजय जय जगजननि १

( दोहा )

तरनि जगतजलनिधितरनि, जै जै आनँदओक ॥
कोककोकनदसोकहर, लोकलोकआलोक ॥ २ ॥
राजत है दिनराजको, बंस अवनि-अवतंस ॥
जामै पुनि पुनि अवतरे, कंसमथन प्रभु अंस ॥३॥
महावीर ता बंसमै, भयो एक अवनीस ॥
लियो बिरद सीसोदिया, दियो ईसको सीस ॥४॥
ता कुलमे नृपबृंद सब, उपजे बखतबिलंद ॥
भूमिपाल तिनमै भयो, बडो मालमकरंद ॥ ५ ॥
सदा दानकिरवानमे, जाके आनन अंभ ॥
साहि निजाम सखा भयो, दुग्गदेवगिरिखंभ ॥६॥
यातै सरजा बिरद भो, सोभित सिंहप्रमान ॥
रनभुसिला सु भौसिला, आयुषमान सुमान ॥७॥

भूपनि भौंसिला ताके भयो, भुजभूषन नृप साहि ॥
रात्योंदिन संकित रहैं, साहि सबै जगमाहि ॥८॥

(कवित्त)

एते हाथी दिए आलमगरदजू के, नद जेते गनि सकति विरंचिहूकी न तिया । भूषन भनत जाकी साहिबी सभाके देखे, लागै और सब छितिपाल छितिमें छिया ॥ साहस अपार हिंदुवानको अधार धीर सकल सिसोदिया सपूत कुलको दिया । जाहिर जहाँ भयो साहिजू शुमानवीर, साहिनको सरन सिपाहिनको तकिया ॥ ९ ॥

(दोहा)

दशरथके जो राम भो, वसुदेवके गोपाल ॥
सोई प्रगट्यो साहिके, श्रीसिवराज भुवाल ॥१०॥
उदित होत सिवराजके, मुदित भए द्विजदेव ॥
कलजुग हट्यो मिट्यो सकल, म्लेच्छनिको अहमेव ॥११॥

(कवित्त)

जा दिन जनम लीनो भूपर भौंसिला भूप, ताही दिन जीत्यो अरिउरके उछाह कौं ॥ छठी छत्रपतिनको जीत्यो भाग अनयास, जीत्यो नामकरनमें करन प्रबाह कौं ॥ भूषन भनत बाललीला गढ कोट जीते, साहिके सिवाजी करि चहूँ चक चाह कौं । गोलकुंडा बीजापुर जीत्यो लरिकाइहींमें, ज्वानी आए जीत्यो दिलीपतिपातसाह कौं ॥ १२ ॥

(दोहा)

दच्छिनके सब दुग्ग जिति, दुग्ग साहदविलास ॥
सिवसेवक सिवगढपति, कियो राजगढ वास ॥१३॥

(राजगढवर्नन--सवैया)

जापर साहितनै सिवराज, सुरेसकी ऐसी सभा सुभ साजै ।
यों कवि भूषन जपत है, लखि संपतिकों अलकापति लाजै ॥
तामधि तीनिहूँ लोककी दीपति, ऐसो बडो गढराज बिराजै ।
वारि पताळसी माची मही, अमरावतिकी छवि ऊपर छाजै १४

## ( हरिगीत )

मनिमय महल सिवराजके, इमि राजगढमे राजहीं ।
लखि जक्ष किंनर सुर असुर, गंधर्व होसनि साजहीं ॥
उत्तंग मरकतमंदिरनि मधि, बहु मृदंग सु गाजहीं ।
घनसमर मानहुँ घुमडि करि घन,घनपटलगल गाजहीं॥१५॥
मुकुतानिकी झालरनि मिलि, मनि लाल ऊजा छाजहीं ।
सन्ध्यामैं मानहु नखतगन, लाल अंबर राजहीं ॥
जहँ तहाँ ऊरध उठे हीरा, किरनघनसमुदाय हैं ।
मानौ गगन तंबू तन्यो, ताके सपेत तनाय हैं ॥ १६ ॥
भूषन भनत जिहि परसिकैं, मनि पुहुपरागनकी प्रभा ।
प्रभुपीतपटकी प्रगट पावत, सिंधुमेघाकी सभा ॥
मुख नागरिनके राजहीं कहु, फटिक महलन संगमैं ।
लसि अमल कोमल कमल, मानहु गगनगंग तरंगमैं ॥१७॥
आनदसौं सुंदरिनके कहु, इंदुवदन उदोत हैं ।
नभसरितके प्रफुलित कुमुदकुल, कमल विकसित होत हैं ॥
कहु बावरी सर कूप राजत, बद्धमनिसोपान हैं ।
जहँ हंस सारस चक्रवाक, बिहार करत गुमान हैं॥१८॥
कितहू बिसाल प्रबालजालनि, जटित अंगनभूमि हैं ।
जहँ ललितबागनि द्रुम लतनि, मिलि रहे झिलिमिलि झूमि हैं
चंपा चमेली चारु चंदन, चारिहू दिसि देखिए ।
लवली लवंग इलानि केरे, लाखहौं लगि लेखिए ॥१९॥
कहुँ केतकी कदली करौंदा, कुंद अरु करबीर हैं ।
कहुँ दाख दारिम सेब कटहर, तूत अरु जंबीर हैं ॥
कितहूँ कदंब कदंब कहुँ, हिंताल ताल तमाल हैं ।
पीयूष ते मीठे फले, कितहूँ रसाल रसाल हैं ॥ २० ॥
पुन्नाग कहुँ कहुँ नागकेसरि, कितहुँ बकुल असोक हैं ।
कहुँ ललित अगर गुलाब पाटल, पटल बेला थोक हैं॥

चितहँ निहारी माधवा, मिहारहार कहँ रंगै।
जहँ भाँति भाँति विहग रंग, विहग आरम्भौ रंग ॥२१॥

( छप्पै )

रम्मत विहगम रहत, बहुत बहु भाँति बागमहँ।
पोरिउ भीर कपोत, केलि कलकल करत तहँ ॥
मंजुल महरि मयूर, चटुल चातक चकोरगन।
पियत मधुर मकरन्द, करत झंकार भृंगगन ॥
भूषन सुवासु फल फूल जुत, छहु रितु बसत बसंत जहँ।
इमि राजदुग्ग राजत रुचिर, अति सुखिया शिवराज कहँ॥२२॥

( दोहा )

तहाँ राजधानी करी, जीति सकल तुरकानि ॥
शिवसरजा रचि दानमें, कीनो सुजसु जहानि ॥२३॥
देसनि देसनि तें गुनी, आवत जाचन ताहि ॥
तिनमें आयो एक कवि, भूषन कहियतु जाहि ॥२४॥
द्विज कनौज कुल कस्यपी, रतनाकरसुत धीर ॥
बसत त्रिविक्रमपुर सदा, तरनितनूजा तीर ॥२५॥
शिवचरित्र लखि यों भयो, कविभूषनके चित्त ॥
भाँति भाँति भूषननिसों, भूषित करौं कवित्त ॥२६॥
सुकविनहूकी कृपा बहु, समुझि कविनको पंथ ॥
भूषन भूषनमय करत, शिवभूषनमय ग्रंथ ॥२७॥
कुल सुलंक चित्रकूटपति, साहसशील समुद्र ॥
कविभूषण पदवी दई, हृदयरामसुत रुद्र ॥२८ ॥
भूषन सब भूषननिमें, उपमैं उत्तम चाहि ॥
यातें उपमै आदिदै, बरनत सकल सराहि ॥२९॥

---

# ग्रंथारंभ.

## ( उपमा—दोहा. )

जहाँ दुहुनकी देखिये, सोभा बनत समान ॥
उपमा भूषन ताहि कों, भूषन कहत सुजान ॥१॥
जाको बरनन कीजिए, सो उपमेय प्रमान ॥
जाकी सरवर कीजिए, ताहि कहत उपमान ॥२॥

## ( उदाहरण—कवित्त )

मिलतही कुरुख चकत्ताको निरखि कीन्हो, सरजा सुरेसज्यों उचित गजराजकों । भूषनको मिसि गैरमिसिल परेकियेको, किए म्लेछ मुरछित करिकै गरानकों ॥ अरे ते गुसलखाने बीच ऐसे उमराय, लै चले मनाय महाराज सिवराजको । दावेदारकों लखि रिसानो दीहदलराय, जैसे गडदार अडदार गजराजको ॥ १ ॥

## ( सवैया )

साइसभिस्त सुजोधनसो, श्रो दुसासनसो जसवंत निहान्यो ।
द्रोणसो भाऊकरन्न करन्नसो, और सबैदल सौंदल भान्यो ॥
ताहि बिगोइ सिवा सरजा भनै, भूषन ऐलिफतैयो पछान्यो ।
पारथके पुरुषारथ भारथ, जैसें जगाय जयद्रथ मान्यो ॥ २ ॥

## ( कवित्त )

आवतही दरबार खिलखाने ठरीढार, जापताकरनहार हारे तन मनके । भूषन भनत भौंसिलाके आगें आवतही, बाजे भये उमराय बेजक कराके ॥ साहि रह्यो जकि सिव साहि रह्यो तकि और, चाहि रह्यो चकि बने ब्योंत अनबनके । ग्रीषमको भानुसो खुमानको प्रताप देखि, तारे सम तारे गए मूंदि तुरकनके ॥ ३ ॥

## ( अनन्वय—दोहा )

जहाँ करत उपमेयको, उपमेयै उपमान ॥
ताहि अनन्वै कहतहैं, भूषन सब मतिमान ॥३॥

## ( उदाहरण—सवैया )

साहितनै सरजा तुव द्वार, प्रतीदिन दानकि दुंदुभि बाजे ।
भूषन भिच्छुक भीरनको, अति भोजहुते बढ़ि मौजनि साजे ॥
रावनको गन राजनिको गन, साहिनमें नहिं यों छवि छाजे ।
आजु गरीबनिवाज महीपर, तोसो तुँही सिवराज निराजे ॥४॥

## ( प्रतीप—दोहा )

जहँ प्रसिद्ध उपमानको, करि बरनत उपमेय ॥
तहँ प्रतीप उपमा कहत, भूषन गाय प्रमेय ॥४॥

## ( उदाहरण—सवैया )

छाइ रही जितही तितही, अतिही छबि छीरधिरंग करारी ।
भूषन सुद्ध सुधानके सोधनि, सोधतसी धरि ओप उज्यारी ॥
यों तमतोमहि चाबिकै चंद, चहूँ दिसि चाँदनि चारु पसारी ।
ज्यों अफजलहि मारि महीपर, कीरति श्रीसिवराज बगारी ॥५॥

## ( दोहा )

जहँ बरनत उपमेयते, हीनो करि उपमान ॥
तासों कहँ प्रतीप हैं, भूषन सुकवि सुजान ॥ ५ ॥

## ( उदाहरण—सवैया )

कुंद कहा पयवृंद कहा अरु, चंद कहा सरजा जसु आगे ।
भूषन भानु कृसानु कहा, व खुमानु प्रताप महीतल पागे ॥
राम कहा द्विजराम कहा, बलराम कहा रनमें अनुरागे ।
बाज कहा मृगराज कहा, अति साहसमें सिवराजके आगे ॥६॥

यों सिवराजको राज अडोल, कियो सिव जो व कहाँ ध्रुव भू हे।
कामनादानि खुमान लखे न, कछू दिववृक्ष न देवगऊ हे ॥
भूषन भूपनमें कुलभूषन, भौसिला भूप धरे सब भू हे।
मेरु कछू न कछू दिगदंति न, कुंडलि कोल कछू न कछू है ॥७॥

( उपमेयोपमा—दोहा )

जहाँ परस्पर होत है, उपमेयौ उपमान ॥
भूषन उपमेयोपमा, ताहि बखानत जान ॥ ६ ॥

( उदाहरण—कवित्त )

तेरो तेज सरजा समथ्थ दिनकरसो हे, दिनकरसोहै तेरे तेजके निकरसा। भौसिला भुवाल तेरो जस हिमकरसो हे, हिमकर-सोहै तेरे जसुके अकरसो ॥ भूषन भनत तेरो हियो रतनाकरमो, रतनाकरो है तेरे हिय सुख करसौ। साहिके सपूत सिव साहिदानि तेरे कर, सुरतरुसों है सुरतरु तेरे करसो ॥ ८ ॥

( मालोपमा—दोहा. )

जहाँ एक उपमेयके, होत बहुत उपमान ॥
ताहि कहत मालोपमा, भूपन सकल सुजान ॥ ७ ॥

( उदाहरण—कवित्त )

इंद्र जिमि जंभपर वाडव ज्यों अंभपर, रावन सदंभपर रघुकुलराज है। पौन वारिवाहपर संभु रतिनाहपर, ज्यों सहस्रबाँहपर राम द्विजराज है ॥ दावा द्रुमदंडपर चीता मृगझुंडपर, भूपन वितुंडपर जैसे मृगराज है। तेज तमअंसपर कान्ह जिमि कंसपर, त्यों मलेच्छबंसपर सेर सिवराज है ॥ ९ ॥

( ललितोपमा—दोहा )

जहँ समताको दुहुनकी, लीलादिक पद होत ॥
ताहि कहत ललितोपमा, सकल कविनके गोत ॥ ८ ॥

( उदाहरण—दोहा )

वस्तुन निरत इगत जहँ, छनि अनुसरित बखानि ॥
सत्रु मित्र इमि औरऊ, दीपकादिक पर जानि ॥ १० ॥

( कवित्त )

साहितनै सरजा सिवाजी सभा जामधि हैं, मेरवारी सुरकी सभाकौं निदरनि है । भूषन भनत जाके एक एक सिखर तें, केतिक उदोत दिनकरके तरनि हैं ॥ जोन्ह को हसति जोति हीरामनिमंदिरनि, कंदरनिमें छबि कुहूकी उघरनि है । ऐसो ऊँचो दुरग महाबली सिवाजी जामें, नखतावली बहसि दिपावली धरति है ॥ ११ ॥

( रूपक—दोहा )

जहाँ दुहुनको भेदु नहि, बरनत सुकवि सुजान ॥
रूपक भूषन ताहिको, भूषन कहत प्रमान ॥ ९ ॥

( उदाहरण—छप्पै )

कलिजुग जलधि अपार, उदद अधर्म्म उर्म्मिमय ।
लच्छि लच्छमलिच्छ, कच्छ अरु मच्छ मगरचय ॥
नृपति नदीनदबृंद, होत जाको मिलि नीरस ।
भनि भूषन सब भुम्मि घेरि, किन्निय सु अप्प बस ॥
हिंदुवान पुण्यगाहक बनिक, तिनिगाहक जय साहि सुव ।
पतवार बिरद किरवान धरि, जसु जिहाज सिवराज तुव १२
साहिनिमनसमरथ्थ, जासु अवरंग साहि सिर ।
ह्वै जासु अव्वासु, साहि जाको, बिलास थिरु ॥
एदलसाहि उतुब्ब, जासु भुजजुग भूषन भनि ।
पाद म्लेच्छ उमराय, काय तुरकान और गनि ॥
यह रूप अवनि अवतार धरि, जिहि जालिम जग दंडियव ।
सरजा सिव साहस खग्ग गहि, कलिजुग सोइ खल खंडियव १३

भोसिला भूप बली भुवको भुज, भारी भुजंगमसों भरलीनो।
साहितने कुलचंद सिवा, जसचंदमों चंद कियो छबि छीनों॥ १७॥

( उल्लेख–दोहा )

कै बहुतैके एक जहँ, एक वस्तुको देखि॥
बहु विधिकर उल्लेख हैं, सो उल्लेखि उलेखि॥ १७॥

( उदाहरण—सवैया )

एकै कहैं कलपद्रुम है, इमि पूरतुहै सबकी चितचाहै।
एकै कहैं अवतार मनोजको, यों तनमें अति सुंदरता है॥
भूषन एकै कहैं महि इंदु यों, राजु विराजतु बाढ्यौ महा है।
एकै कहैं नरसिंघ है संगर, एकै कहैं नरसिंघ सिवा है॥ १८॥

( कवित्त )

पैज प्रतिपाल भूमिभारको हमाल चहूँ, चक्कको अमाल भयो दंडत जहानको। साहिनको साल भयो ज्वारको जवाल भयो, हरको कृपाल भयो हारके निधानको॥ वीररस ख्याल सिवराज भुवपाल तुव, हाथको बिसाल भयो भूषन बखानको। तेरो करवाल भयो दक्षिणको ढाल भयो, हिंदको दिवाल भयो काल तुरकानको॥ १९॥

( स्मृति–दोहा )

समसोभा लखि आनकी, सुधि आवत जेहि ठौर॥
स्मृति भूषन तासों कहत, भूषन कवि सिरमोर॥ १३॥

( उदाहरण—कवित्त )

तुम सिवराज ब्रजराज अवतार आजु, तुमही जगतकाज पोषत भरत हौ। तुम्हें छाँडि यातें काहि बिनती सुनाऊं मैं, तिहारे गुन गाऊँ अब ढीलक्यों धरत हो॥ भूषन भनत वह कुलमें भयो न पर, गुनाहक छुटाए अब चित्त क्यों हरत हौ। और ब्राह्मननि देखि करत सुदामा सुधि, मोहि देखि काहे सुधि भृगुकी करत हौ॥२०॥

## ( भ्रम–दोहा. )

आन बातको आनमें, होत जहाँ भ्रमु आनि ॥
तासों भ्रमु सब कहत है, भूषन कविमत जानि ॥ १४ ॥

## ( उदाहरण—सवैया )

पीय पहारनि पास न जाहु यौं, तीय बहादुरसों कह सोपै ।
कौन बचैहै नवाज तुम्हे, भने भूषण भोंसिला भूपके रोपै ॥
यदि कियो इहो साइस्तखाँ, जसवंतसे भाउकरन्नसे दोपै ।
सिंघ सिवाजिके वीरनसो, गो अमीरनि बाचि गुनीजन घोपै ॥२१॥

## ( संदेह–दोहा )

कै यह कै वह यों जहाँ, होत आनि सदेह ॥
भूषण सो सदेह है, यामे नहीं सदेह ॥ १५ ॥

## ( उदाहरण—कवित्त )

आवत गुसलखाने ऐसे कछू त्योरठाने, जान्यों अवरगजूके प्राननको लेवा है । रसखोट भय एँते अगोट आग्रेमें साते, चौकी नाँकि आइ घरकीनी हद्द रेवाहै ॥ भूषन भनत यह चहू चक चाह कियो, पातसाह चकत्ताकी छातीमह छेवा है । जान्यो न परतु ऐसे काम है करतु कोऊ, गंधरव देवा है कै सिद्ध है कि सेवा है ॥ २२ ॥

## ( अपन्हुति–दोहा )

आन बात आरोपिए, साँची बात दुराइ ॥
सुद्ध अपन्हुति तिहि कहत, भूषन सब कविराइ ॥१६॥

## ( उदाहरण—कवित्त )

चमकती चपला न फिरत फिरंगे भट, इद्रको न चाप तरु वैरप समाजको । धाए धुरवान छाए धुरके पटल मेघ, गाजिवो न बाजिवो है दुंदुभि दुराजको ॥ भौंसिलाके डरनि डरानी रिपुरानी कहै, पिय भजो देखि उदो पावसकी साजको । घनकी घटा न गजघटनि सनाह साजे, भूषन भनत आयो सेन सिवराजको ॥ २३ ॥

( हेत्वापन्हुति—दोहा )

जहाँ जुगतिसों आनको, कहिये आन छपाइ ॥
हेतुअपन्हुति कहत है, तासों कविसमुदाइ ॥१७॥

( उदाहरण—दोहा )

सिव सरजाके करलसे, सो न होइ किरवाँन ॥
भुज भुजगेस भुजगनी, भषति पौन अरिप्रान ॥२४॥

( पर्यस्तापन्हुति—दोहा )

वस्तु गोइ ताको धरम, आन वस्तु मैं रोपि ॥
परजस्तापन्हुति कहत, कवि भूषन मतिओपि ॥१८॥

( उदाहरण—दोहा )

काल करत कलिकालमैं, नहि तुरकनको काल ॥
काल करत तुरकानको, सिवसरजा करवाल ॥ २५ ॥

( भ्रातापन्हुति—दोहा )

सक आपनी होत ही, जहँ भ्रमु कीजै दूरि ॥
भ्रातापन्हुति कहत हैं, तह भूषन कवि भूरि ॥१९॥

( उदाहरण—कवित्त )

साहितनै सरजाके भयसों भगाने भूप, मेरुके लुकाने ते लहत जाइ ओक हैं । भूषन तहाँऊ मरहट्टपतिके प्रताप, पावत न कल अति कौतुक उदोत हैं ॥ सिव आयो सिव आयो सकरके आगमन, सुनिकै पगन ज्यो लगत अरिगोत हैं । सिव सरजा न यह सिव है महेस तब, यो के उपदेस यवरसकसे होत हैं ॥ २६ ॥

( सवैया )

एक समै सजिकै सब सैन, सिकारकों आलमगीर सिधाए ।
आवत है सरजा समन्यो, इकओरतै गौलनि बोल जताए ॥
भूषन भो भ्रमु औरगके, सिव भौसिला भूपकी धाक धुकाए ।
धाइकै सिंध कह्यो समुझाइके, रौलनि आइ अचेत उठाए ॥२७॥

( छेकापन्हुति–दोहा. )

जहाँ औरकी सक करि, साँच छपावत बात ॥
छेकापन्हुति कहत हैं, भूषन मतिअवदात ॥२०॥

( उदाहरण—दोहा )

तिमिरवसहर अरुनकर, आयो सजनी भोर ॥
सिन सरजा चुपरहि सखी, सूरज सुर सिर मौर॥२८॥

( कैतवापन्हुति–दोहा. )

जहँ कैतवछलव्याजमिस, इनसों होत दुराव ॥
कहत कैतवापन्हुतिहि, भूषन कवि सदभाव ॥२१॥

( उदाहरण—दोहा )

दुग्गनलय सरजा प्रबल, जग जीत्यो रनमाँहि ॥
ओरग कहैं दिनानसो, सपन सुनावत ताहि ॥ २९ ॥
सुनि सु उजीरन यों कह्यो, सरजा सिव महाराज ॥
भूषन कहि चकता सकुचि, नहिं सिकार म्रगराज ॥३०॥

( कवित्त )

साहिनके सिछक सिपाहिनके पातसाह, सगरमैं सिंघकैसे जिनके सुभाउ है। भूषन भनत सिवसरजाकी धाकै ते यै, काँपत रहत चित गहत न चाउ है ॥ अफजलकी अगति साइस्तखाकी अपति, बहलोलकी निपति सो डरे उमराउ है । पकी मतौ करिकै मलेच्छ मनसब छोडि, मक्काहीके मिसि उतरत दरियाउ है ॥ ३१ ॥

( उत्प्रेक्षा–दोहा )

आन बातको आनमैं, जहँ संभावन होइ ॥
वस्तु हेतु फलजुत कहत, उत्प्रेक्षा है सोइ ॥२२॥

( उदाहरण—सवैया )

दानव आयो दगा करि जावली, दीह भयारो महामद भार्यो ।
भूपन बाहुबली सरजा हि सुँ, भेंटिवेकों निरसक पधार्यो ॥

बीछूके घाय गिरे अफजलहि, ऊपर ही सिवराज निहार्‍यो ।
दाबियों बैठ्यो नरिंद अरिंदहि, मानो मयंद गयंद पछार्‍यो ॥३२॥
साहितनै सिवराहि निसामे, निसाँक लियो गढसिंह सुहानो ।
राठिवरानको संहार भयो, भिरिकै सिरदार गिर्‍यो उदैभानो ॥
भूषन यों घमसान भो भूतल, घेरत लोथिनि मानो मसानो ।
ऊँचे सुछज्ज छटा उचटी, प्रगटी परभा परभातकी जानो ॥३३॥

( कवित्त )

दुरजनदार भजि भजिकै सलार चढी, उत्तर पहार डरि सिवाजी नरिंद तें । भूषन भनत बिनभूषन बसन सनै, भूषन पियासन है नाहनिके निंद तें ॥ बालक अयाने बाट बीचही बिलाने, कुम्हिलाने मुखकोमल अमल अरविंद तें । दृगजल कज्जल कलित बढ्यो मानो दूजो, सोतहै तरनितनूजाको कलिंद तें ॥ ३४ ॥

( दोहा )

महाराज सिवराज तुव, सुधाधवल ध्रुवकित्ति ॥
छबिछटानिसों छुहतिसी, छितिअंबर दिगभित्ति ॥ ३५ ॥

( कवित्त )

लूट्यो खान दौरा जोरावर सफजंग, अरु ल्योपार सलबराँ मनहु अमाल है । भूषन भनत लूट्यो पूनामें माइलखान, गढनिमे लूट्यो त्यों गढोइनिको जाल है ॥ हेरि हेरि कूटि सलहेरि बीच सरदार, घेरि घेरि लूट्यो सब कटक कराल है । मानों हय हाथी उमराव करि साथी, अवरंग डरि सिवाजीपै भेजत रसाल है ॥ ३६ ॥

( दोहा )

दुवन सदन सबके बदन, सिव सिव आठों जाम ॥
निज बचिबेकों जपत जनु, तुरकौ हरको नाम ॥ ३७ ॥

( दोहा )

मानौ इत्यादिक बचन, आवत नहि जिहिं ठौर ॥
उत्प्रेच्छा गनि गुपतिसौं, भूषन भनत अमोर ॥ २३ ॥

( उदाहरण—कवित्त )

देखत उचाई उदरतिपाग सूधी राह, चोपहूमै चढेते जे साहस निकेत है । सिवाजी हुकुम तेरो पाइ पैदल निसल, हेरि परनालेसेहू जीते जिनु खेत है ॥ सावन भदौही भारी कुहूकी अध्यारी चढि, दुग्गपर जात मावलावल सचेत है । भूषन भनत ताकी बातमै बिचारी तेरे, परताप रविकी उज्यारी गढ लेत है ॥ ३८ ॥

( दोहा )

और गढोई नदी नद, सिवगढपाल दुन्याव ॥
दौरि दौरि चहु ओर ते, मिलत आनि यह भाव ॥३९॥

( रूपकातिशयोक्ति—दोहा )

ग्यान करत उपमेयको, जहँ केवल उपमान ॥
रूपकातिसयउकति तहँ, भूषन कहत सुजान ॥२४॥

( उदाहरण—कवित्त )

वासवसे बिसरत बिक्रमकी कहा चली, बिक्रम लखत बीर बखत बिलदके । जाके तेजवृद सिवाजी नरिंदम सरद, भालमकरद कुलचद साहिनदके ॥ भूपन भनत जाके बैरी बनिताननेन होत अचरिज घर घर दुखदंदके । कनकलतानि इदु इदु-निमैं अरविंद, झरैं अरविंदनि तै बुद मकरंदके ॥ ४० ॥

( भेदकातिशयोक्ति—दोहा )

जहँ तहँ आनहि भाँतिके, बरनैं बात कछूक ॥
भेदकातिसयउकुति सो, भूषन कहत अचूक ॥२५॥

( उदाहरण—कवित्त )

श्रीनगर नयपाल जुमिलाके छितपाल, भेजत रसाल चौर गूढ सुरी वाजकी। मेवार ढूंढार मारवार औ बुंदेलखंड, झारखंड बाँधौ धनी चाकरी इलाजकी ॥ भूपन जे पूरब पछाँह नरनाह ते वै, ताकत पनाह दिल्लीपति सिरताजकी । जगतको जैतवार जीत्यो अवरंगजेब न्यारी रीति भूतल निहारी सिवराजकी ॥ ४१ ॥

( अक्रमातिशयोक्ति–दोहा )

जहाँ हेतु अरु काज मिलि, होत एक ही साथ ॥
अक्रमातिसयउक्ति सो, कहि भूपन कविनाथ ॥ २६ ॥

( उदाहरण—कवित्त )

उद्धत अपार तुव दुंदुभीधुकार साथ, लंघै पारावार वृंद वैरी बाल वनके ॥ तेरे चतुरंगके तुरंगनके रंगे रज, साथही उड़ात रजपुंज है परनके ॥ दच्छिनके नाथ सिवराज तेरे हाथ चढ़ै, धनुखके साथ गढ कोट दुरजनके । भूपन असीसैं तोहि करत कसीसैं पुनि, बाननके साथ छूटे प्रान तुरकनके ॥ ४२ ॥

( चचलातिशयोक्ति–दोहा )

जहाँ हेतु चर चाहिमें, काज होत ततकाल ॥
चचलातिसयउक्ति सो, भूपन कहत रसाल ॥ २७ ॥

( उदाहरण—दोहा )

आयो आयो सुनतही, सिव सरजा तुव नाँउ ॥
वैरिनारिदृगजलनिसों, बूडि जात अरिगाँउ ॥ ४३ ॥

( अत्यतातिशयोक्ति–दोहा )

जहाँ हेतु ते प्रथम हीं, प्रगट होत है काज ॥
अत्यतातिसयोक्ति सो, कहि भूपन कविराज ॥ २८ ॥

## ( उदाहरण—कवित्त )

मगनमनोरथके प्रथमही दानी तोहि, कामतरु कामधेनुसो गनायतुहैं । याते तेरे गुन सब गाइ को सकतु कवि, बुद्धिअनुसार तऊ कछु गाइयतुहै ॥ भूषन कहे यों साहितने सिवराज निज, बखत बढाइ करि तोहि ध्याइयतुहे । दीनताकों डारि ओ अधीनता निडारि दीह, दारिदको मारि तेरे द्वार आइयतुहै ॥ ४४ ॥

## ( दोहा )

कवि तरुवर सिव सुजस सर, सींचे अचरज मूल ॥
सफल होत है प्रथम हीं, पाछे प्रगटे फूल ॥ ४५ ॥

## ( सामान्यविशेष—दोहा )

कहिवे जह सामान्य है, कहैं तहाँ जु विशेष ॥
सो सामान्यविशेष है, बरनत सुकवि अशेष ॥२९॥

## ( उदाहरण—दोहा )

और नृपति भूषन कहै, करै न सुगमा आज ॥
साहितने सिव सुजस तो, करै कठिनऊ काज ॥४६॥

## ( तुल्ययोगिता—दोहा )

तुल्यजोगिता धरम जहँ, बरननको है एक ॥
कहू अवर्ननको कहत, भूषन सुकवि विवेक ॥३०॥

## ( उदाहरण—कवित्त )

चढत तुरग चतुरग साजि सिवराज, चढत प्रताप दिनकर अति जगमै । भूपन चढत मरहट्टनिके चित चाव, खग्ग खुलि चढत है अरिनके अगमै ॥ भोंसिलाके साथ गढ कोट है चढत, अरिजोट है चढत एकु मेरुगिरिशृंगमे । तुरकानगन व्योमजान है चढत, विमान है चढत बदरग अवरगमै ॥ ४७ ॥

## ( दोहा )

सिव सरजा भारी भुजनि, भुवभर धन्यो सभाग ॥
भूषन अब निहचिंत है, सेसनाग दिगनाग ॥४८॥

## ( दीपक—दोहा. )

धर्न्य अवर्न्यनको धरमु, जहँ बरनत हैं एक ॥
ताको दीपक कहत हैं, भूषन सुकवि बिबेक ॥३१॥

## ( उदाहरण—सवैया )

कामिनि कंतसों जामिनि चंदसों, दामिनि पावस मेघ घटासों ।
कीरति दानसों सूरति ज्ञानसों, प्रीत बड़ी सनमान महासों ॥
भूषन भूषनसों तरनी, नलिनी नव पूषन देव प्रभासों ।
जाहिर चारिहुँ ओर जहाँन, लसै हिंदुवान खुमान सिवासों ॥४९॥

## ( आवृत्तदीपक—दोहा )

दीपकपदके अर्थ जहँ, फिरि फिरि करत बखान ॥
आवृत्तदीपक कहत हैं, भूषन कविमत जान ॥ ३२ ॥

## ( उदाहरण—कवित्त )

अटल रहे हैं दिग्ग अंतनि के भूप धरि, रैयतिको रूप निज देस पेम करिकै । राना रह्यो अटल बहाँना धरि चाकरीको, बाना तजि भूषन भनत गुन भरिकै ॥ हाडा राठोर औ कछवाहे गौर और रहे, अटल चकत्ताको चमाऊ धरि डरिकै । अटल सिवाजी रह्यो दिल्ली-को निदरि धीर, धरि ऐंड धरि तेग धरि गढ धरिकै ॥ ५० ॥

## ( सवैया )

मद जलधरन द्विरदबल लागत, बहु जलधरन जलद छबि साजई ।
भूमिधरन फनपति बिलसत अति, तेजधरन ग्रीषम रबि छाजई ॥
खग्गधरन सोभा तहँ राजत, रुचि भूषन गुनधरन सभा जई ।
दिल्लिदलन दच्छिनदिसि थंभन, ऐंडधरन सिवराज बिराजई ॥ ५१ ॥

## ( प्रतिवस्तूपमा—दोहा )

**वाक्यनको जुग होत जहँ, एकै अर्थ समान ॥**
**जुदो जुदो करि भाषिये, प्रतिवस्तूपमा जान ॥३३॥**

## ( उदाहरण—सवैया )

देत तुरी गुनगीत सुनेनिन, देत करी गुनगीत सुनाये ।
भूषन भावत भूप न आन, जहान खुमानकी कीरति गाये ॥
मंगनकों भुवपाल घने पै, निहाल करै सिवराज रिझाये ।
और रितैं वरसैं सरसै पै, वढै नदिया नद पावस आयै ॥९२॥

## ( दृष्टांत—दोहा )

**पदसमूह जुग अर्थ जहँ, प्रतिबिंबितसां होत ॥**
**ताहि कहत दृष्टांत है, भूषन सुमति उदोत ॥ ३४ ॥**

## ( उदाहरण—दोहा )

सिव औरंगहि जिति सकै, और न राजा राउ ॥
हथ्थिमथ्थपर सिंघबिनु, और न घाले घाउ ॥ ९३ ॥
चाहत निरगुन सगुनको, ग्यानवंत गुनधीर ॥
यहीभाँति निरगुन गुनिहि, सिवा निवाजत बीर ॥ ९४ ॥

## ( निदर्शना—दोहा )

**सदृस वाक्य जुग अरथको, करिये एक अरोप ॥**
**भूषन ताहि निदरसना, कहत बुद्धिदै ओप ॥३५॥**

## ( उदाहरण—सवैया )

मच्छहु कच्छमें कोल नृसिंघमें, वामनमें भनि भूषन जो है ।
जो भ्रगुरामनै जो रघुराममें, जो व कह्यो वलिरामहु को है ॥
बौधमें जो अरु जो कलकी मह, विक्रम ह्वेको आगे सुनो है ।
साहस भूमिअधार सोई अव, श्रीसरजा सिवराज मैं सो है ॥ ९५ ॥

( दोहा )

औरनिको जो जनमु है, सो जाको यक रोज ॥
औरनिको जो राज सो, सिव सरजाकी मौज ॥ ९६ ॥
साहिनसों रन माँडिवे, कीबो सुकवि निहाल ॥
सिव सरजाको ख्याल है, औरनिको जंजाल ॥ ९७ ॥

( व्यतिरेक–दोहा )

सम छवि वाले दुहुनिमें, जहँ बरनत बढि एक ॥
भूषन कविकोविद सकल, ताहि कहत वितरेक ॥३६॥

( उदाहरण—छप्पै )

त्रिभुवनमें परसिद्ध यकु, अरि बलि यह खंडिय ।
यहि अनेक अरिनन्द, निहडि रनमंडल मंडिय ॥
भूषन वह रितु एक, पहुमि पानिपहि नढावत ।
यह छहु रितु निसदिन, अपार पानिप अधिकावत ॥
सिवराज साहिसुव सथ्थ नित, लरत हथ्थि हय लक्ख रह ।
यक्कहि गयंद यक हि तुरग, निमि सुरेंद्र सरिवर करइ ॥ ९८ ॥

( सहोक्ति–दोहा )

वस्तुनिको भासत जहाँ, जनरंजन सह भाय ॥
तहाँ सहोकति कहत हैं, कविकोविदसमुदाय॥३७॥

( उदाहरण–कवित्त )

छूटत उलास आमखास एकसंग छूटे, हरम सरम एकसंग विनु ढगही । नैननत नीर छूटे धीर छूटे एकसंग, छूटे सुख मुखरुचि त्योंहीं विनुरंगही ॥ भूषन बखाँने सिवराज मरदाने तेरे, धाक बिललाने न गहत बल अंगही । दच्छिनके सूवा पाइ दिल्लीके अमीर तजें, उत्तरकी आस जीवआस एकसंगही ॥ ९९ ॥

( विनोक्ति–दोहा )

**प्रस्तुत जहँ कछु बात बिन, हेतु वर्न्यको होइ ॥**
**ताहि कहत विनउक्ति है, भूषन कविमत जोइ ॥३८॥**

( उदाहरण—सवैया )

को कविराज बिभूषन होत, बिना कवि साहितनैको कहाये ।
को कविराज सभाजित होत, सभा सरजाके बिना गुन गाये ॥
को कविराज भुवालनि भावतु, भौंसिलाके मनमैं बिन भाये ।
को कविराज चढै गजराज, सिवाजीकी मौज मही बिनु पाये॥६०॥

( दोहा )

सोभमान पर जग किए, सरजा सिवा खुमान ॥
साहिनसों बिनडर अगड, बिन गुमानको दान॥६१॥

( समासोक्ति–दोहा )

**बर्नन कीजै आनको, ज्ञान आनको होय ॥**
**समासोक्ति भूषन कहत, कविभूषन सबकोय॥ ३९ ॥**

( उदाहरण—दोहा )

बडो डील लखि पीलको, सबनि तज्यो बनथान ॥
धनि सरजा तू जगतमैं, ताको हऱ्यौ गुमान ॥ ६२ ॥
तुही साँच द्विजराज है, तेरी कला प्रमान ॥
तोपर सिव किरपा करी, जान्यो सकल जहाँन ॥६३॥

( परिकर और परिकराकुर—दोहा )

**साभिप्राय विशेषननि, भूषन परिकर जानि ॥**
**साभिप्राय विशेष तैं, परिकरअकुर मानि ॥४०॥**

( उदाहरण—कवित्त )

नवैगा न सगुहानै नहलोलखाँ अयाने, भूषन बखानै दिल आनि

मेरा घरजा । तुजतै सबाई तेरा भाई सल्हेर पाम, थदी निया साथरा न कोइ वीर गरजा ॥ साहिनको साहिमी औरंगहूके दीने गउ, जिमका तूँ चाकर ओ जिमकी है परजा । माहिता रुलन अफजल्ला मलन, दिल्लीदलका दलन सिवराज आया सरजा ॥६४॥

(दोहा)

सूरसिरोमनि सूरकुल, भूपन मिन मकरंद ॥
क्यों करिकै ओरंग जिते, तुठि मलेच्छकुलचद॥ ६५ ॥
भूपन भनि सबही सबहि, जीत्योहो जुरि जग ॥
क्यों जीततु सिवराजसौं, अब अधक अनरग ॥ ६६ ॥

( श्लेष—दोहा )

एक वचनमैं होत जहँ, बहु अर्थनिको ग्यान ॥
श्लेष कहत हैं ताहिको, भूपन सकल सुजान ॥४१ ॥

( उदाहरण—कवित्त )

सीता सग सोहति लछमन सहाइ जाको, भूपर भरत नाम भाई नीति चारु है । भूपन भनत कुलि सूरकुलभूपन हैं, दासरथी सब जाके भुज भुव भारु है ॥ अरि लक तोर जोर जाके साथ बानर हैं, सिंधु रहे बाँधे जाके दलको न पार है । तेगहिकै भेट जौन राकस मरद जान्यो, सरजा सिवाजी रामहीको अवतार है॥ ६७ ॥ देखत सरूपको सिहात न मिलन काज जग जीतिवेको जामे रीति छल बलकी । जाके पास आवै ताहि निधर करत नेगि, भूपन भनत जाकी सगति न फलकी ॥ कीरति कामिनी राख्यो सरजा सिवाको एक, बसकै सकै न वसकरनी सकल्की । चचल सरस एक काहूपै न रहै दारी, निलुका समान सूबादारी दिल्लीदलकी ॥६८॥

( अप्रस्तुतप्रशसा—दोहा )

प्रस्तुति लीन्हे होइ जहाँ, अप्रस्तुतपरसस ॥
अप्रस्तुतपरसस सो, कहत सुकविअवतस ॥ ४२ ॥

( उदाहरण—दोहा )

हिंदुनिसों तुरकिनि कहै, तुमकों सदा सतोसु ॥
नहिंन तिहारे पतिन पर, सिव सरजाको रोसु ॥ ६९ ॥
अरितिय भिल्लिनिसों कहै, घन वन जाइ थकत ॥
सिव सरजासों वैर नहिं, सुखी तिहारे कत ॥ ७० ॥

( पर्यायोक्ति—दोहा )

वचननकी रचना जहाँ, बर्ननीय परजानि ॥
परजायोकति कहत है, भूषन ताहि बखानि ॥४३॥

( उदाहरण—कवित्त )

महाराज सिवराज तेरे वैर पेखियतु, घर वन व्हैरहे हरम हवसीनके । भूखन भनत दामनगर जँजारपर, तेरेवैर बाहबहे रुधिरनदीनके ॥ सरजा समथ्थवीर तेरे वेर बीजापूर, वैरी वैयरनिकर चीह्न न चुरीनके । तेरे वेर देखियतु आगरे दिल्लीमें विनु, सिंदुरके विंदु मुखइंदु जवनीनके ॥ ७१ ॥

( व्याजस्तुति—दोहा )

निंदामें स्तुति कढति जहाँ, स्तुतिमें निंदा होइ ॥
व्याजस्तुति तासों कहत, भूपन कवि सब कोइ ॥ ४४ ॥

( उदाहरण—कवित्त )

पीरी पीरी हुँवै तुम देतहो मगाय हमें, सुवरन हमसों परखिकरि लेत हो । एक पलहींमें लावै रूपनिसों लेत लोग, तुम राजा-व्हैके लाखें देवेको सचेत हौ ॥ भूपन भने यों महाराज सिवराज वडे, दाँनी दुनीऊपर कहाए कौन हेत हौ । रीझि हँसि हाथी हमें सबकोऊ देत, कहा रीझकर हाथी एक तुमही तौ देत हौ ॥७२॥
तूंतौ रात्योदिन जग जागत रहत वोऊ, जागत रहत रात्योदिन वनरत है । भूपन भनत तू विराजै रजभर्‍यो वोऊ, रजभरे देहनि

दरीम निवरत हैं ॥ तूँ सूरगनको विदारि विहरत यो सूर, मंडलै निदारि सुरलोक निहरत हैं । काहे ते सिवाजी गाजी तेरोई सुजस होत, तोसों अरिवर सरिवर भी करत है ॥ ७३ ॥

( आक्षेप—दोहा. )

पहिले कहिए बात कछु, तामों पुनि प्रतिषेध ॥
ताहि कहत आछेप हैं, भूषन सुकवि सुमेध ॥ ४५ ॥

( उदाहरण—सवैया )

जाइ भिरो न भिरे बचिहौ, भौं भूषन भोंसिला भूप सिवासौं ।
जाइ दरी न दुरौ दुनियौ, तजिकै दरिया उलघौ लघुतासौं ॥
सीछन फाज उजीराको, फर्टै बोल यों एदिलसाहि सभामों ।
छूटिगयो तो गयो परनालो, सलाहनी राह गहौ सरजासौं ॥ ७४ ॥

( विरोध—दोहा )

द्रव्यक्रिया गुनमें जहाँ, उपजत काजविरोध ॥
तासों कहत विरोध है, भूषन सुकवि सुबोध ॥ ४६ ॥

( उदाहरण—सवैया )

श्रीसरजा सिव तो जस सेतसों, होत हैं साहिनके मुख कारे ।
भूषन तेरे अरुन्न प्रताप, सपेद लखे कुनरा नृपसारे ॥
साहितने मुखकोप अगिनमों, वैरी जरे सब पानिपवारे ।
एक अचभव होत बडो, तिन ओट गहें अरि जात न जारे ॥७५॥

( विरोधाभास—दोहा )

जहँ विरोधसो जानिये, साच विरोध न होइ ॥
ताहि विरोधाभास कहि, वरनत है सब कोइ ॥ ४७ ॥

( उदाहरण—सवैया )

दच्छिननायक एक तुही, भुवभामिनिको अनकूल व्है भावै ।
दीनदयाल न तोसो दुनी, अरु म्लेच्छके दीनहि मारि मिटावै ॥

श्रीसिवराज भनै कवि भूषन, तेरे सरूपही कोउ न पावै ।
सूरके बसमैं सूरसिरोमनि, ह्वैकरि तूँ कुलचट कहावै ॥ ७६ ॥

## ( विभावना—दोहा )

भयो काज बिनहेत हूँ, बरनैं हैं जिहि ठौर ॥
तहँ बिभावना होतिहै, भाषत कविसिरमौर ॥ ४८ ॥

## ( उदाहरण—सवैया )

वीर बडे बडे मीर पठान, खरो रजपूतनको गनु भारो ।
भूषन आइ तहाँ सिवराज, लियो हरि औरगजेबको गारो ॥
दीनो कुज्जाय दिलीपतिको, अरु कीनो उजीरनको मुह कारो ।
नायो न माथहि दच्छिननाथ, न साथमें सेन न हाँथ हथ्यारो॥७७॥

## ( दोहा )

साहितनै सिवराजकी, सहज टेव यह ऐन ॥
अनरीझे दारिद हरै, अनखीझे अरिसैन ॥ ७८ ॥

## ( द्वितीयविभावना—दोहा )

जहाँ प्रगट भूषन भनत, हेतु काज तैं होइ ॥
सो बिभावना औरऊ, कहत सयाने लोइ ॥ ४९ ॥

## ( उदाहरण—दोहा. )

आचरज भूषन वढ्यो, श्रीसिवराज खुमान ॥
तुव कृपान ध्रुव धूमतै, भयो प्रताप कृसान ॥ ७९ ॥

## ( असंभव—दोहा )

अनहूवेकी बात कछु, प्रगट भई सो जानि ॥
जहाँ असंभव बरनियै, सोई नाम बखानि ॥ ५० ॥

## ( उदाहरण—कवित्त )

जसनके रोज यों जलूस गहि बैठ्यो जोव इन्द्र आवै सोऊ लागै

औरंगकी परजा । भूषन भनत तहँ गरज्यो सिवाजी गाजी, जिनको तुरुक देखि को न हिय लरजा ॥ डान्यो न सलाम मान्यो साहिको इलाम धूम, धामके न मान्यो रामसिंह हूको बरजा । जासों बैर करि भूप बचै न दिगंत ताके, दंत तोरि तखत तरेतें आयो सरजा॥८०॥

( दोहा )

औरंग यों पछिताय मन, करतो जतन अनेक ॥
सिवा लेइगो दुरग सब, को जानै निसि एक ॥ ८१ ॥

( असंगति–दोहा. )

हेतु अनतहीं होत जहँ, काजु अनतहीं होइ ॥
ताहि असंगति कहत हैं, भूषन सुमति समोइ ॥५१॥

( उदाहरण—कवित्त )

महाराज सिवराज चढत तुरंगपर, ग्रीवा जात नैकर गनीम अतिबलकी । भूषन चलत सरजाकी सेन भूमिपर, छाती दरकति खरी अखिल खलनकी ॥ कियो दौरि घाउ उमरावन अमीरनपर, गईं कटि नाक सगरेई दिल्लीदलकी । सूरति जराई कियो दाहु पातसाह उर, स्याही जाय सब पातसाही मुख झलकी ॥ ८२ ॥

( विषम–दोहा. )

कहाँ बात यह कहाँ वह, यों जब करत बखान ॥
ताहि विषम भूषन कहत, भूषनसुकवि सुजान ॥ ५२ ॥

( उदाहरण—सवैया )

जावलि बार सिंगारपुरी, औ जवारिको रामके नैरिको गाजी ।
भूषन भौंसिला भूपतिनें, सब मारियों दूरि किये जिमि पाजी ॥
बैर कियो सरजासों खवासखाँ, क्यों डरसैन बिजैपुर बाजी ।
बापुरो एदिलसाहि कहाँ कहाँ, दिल्लीको दावनगीर सिवाजी ॥८३॥
लै परनालो सिवा सरजा, करनाटकलौं सब देस बिगूचे ।

वैरिनके भगे बालकवृन्द, भने कवि भूषन दूरि पहूँचे ॥
नाँघत नाँघत घोर घने, बन हारि परे यो कटे मनों कूँचे ।
राजकुमार कहाँ सुकुमार, कहाँ विकरार पहार वे ऊँचे ॥ ८४ ॥

( सम—दोहा )

जहाँ दुहूँ अनुरूपको, करिये उचित वखान ॥
भूषन सम तासों कहत, भूषन सकल सुजॉन ॥५३॥

( उदाहरण—सवैया )

पजहजारिन वीच खराकिय, मै उसका कछु भेद न पाया ।
भूपन यों कहि औरगजेब, उजीरनिसौं मुहसाह रिसाया ॥
कम्मरकी न कटारि दई, इसलामनै गोसलखॉन वचाया ।
जोर सिवा करता अनरथ्थ, भली हुइ हथ्थ हथ्यार न आया ॥ ८५ ॥

( दोहा )

कछु न भयो के तो लन्यो, हान्यो सकल सिपाह ॥
भली करै सिवराजसों, औरग करै सलाह ॥ ८६ ॥

( विचित्र—दोहा )

जहाँ कहत है जतन फल, चित्त चाहि विपरीत ॥
भूपन ताहि विचित्र कहि, वरनत सुकवि सुप्रीत ॥५४॥

( उदाहरण—दोहा )

तै जैसिहहि गढ दए, सिवसरजा जस हेत ॥
लीन्हे कैयौ वरसमें, वार न लागी देत ॥८७॥

( प्रहर्षण—दोहा )

जहँ मनवाछित अर्थते, प्रापति कछु अधिकाइ ॥
ताहि प्रहर्षन कहतहै, भूपन जे कविराइ ॥५५॥

( उदाहरण—कवित्त )

साहितनै सरजाकी कीरतिसों चार्यों ओर, चाँदनी वितान छिति-

ठौर छाइयतु है । भूषन भनत ऐसो भूपति भौंसिला को है, जाके द्वार भिक्षुक सदाई भाइयतु है ॥ महादानी सिवाजी खुमानजी ज हानपर, दानके प्रमान जाके यों गनाइयतु है । रजतकी हौंस किए हेम पाइयतु जासों, हयनिकी हौंस किये हाथी पाइयतु है ॥ ८८ ॥

## ( विषादन—दोहा )

जहँ चितु चाहे अरथको, उपजै काज विरुद्ध ॥
ताहि विषादन कहत हैं, भूषन बुद्ध विबुद्ध ॥ ५६ ॥

### ( उदाहरण—सवैया )

दारहि मारि मुरादको बाँधिकै, सगर साह सुजा विचलाए ।
भूपनवै जसि दिल्लियि डोलति, औरउ देस घने अपनाए ॥
बैर कियो सरजा सिवसो यक, औरगके न भये मनभाए ।
फौज पठाइहुती गढ लेनकों, गाँठिहुके गढ कोट गँवाए ॥ ८९ ॥

### ( दोहा )

महाराज सिवराज तुव, बैरी तजि रसरुद्र ॥
बचियेको सागर तिरे, बूडे सोकसमुद्र ॥९०॥

## ( अधिक—दोहा )

जहाँ बडे आधार तें, बरनत बढि आधेय ॥
ताहि अधिक भूषन कहत, जानि सुगाँह प्रमेय ॥५७॥

### ( उदाहरण—दोहा )

सिव सरजा तुव हाथको, नहिं बखान करि जान ॥
जाको बासी सुजसु सब, त्रिभुवनम न समान ॥ ९१ ॥

## ( अन्योन्य—दोहा )

अन्योन्या उपकार जहँ, यह वर्णन ठहराइ ॥
ताहि अन्योन्या कहत हैं, अलकार कविराइ ॥५८॥

( उदाहरण—सवैया )

तो करसों छिति छाजत दाँन है, दाँनहुसो अति तो कर छाजे ।
तेंहि गुँनीकि बढाइ सजे अरु, तेरि बढाइ गुनी सब साजे ॥
भूषन तोहिसों राजु बिराजतु, राजसों तूँ सिवराज बिराजे ।
तो बलसो गढकोट गजे अरु, तूँ गढकोटनिके बल गाजे ॥ ९२ ॥

( विशेष—दोहा )

बरनत है आधेयको, जहँ बिनु हूँ आधार ॥
ताहि विशेष बखाँनिही, भूषन कविसिरदार ॥५९॥

( उदाहरण—दोहा )

सिव सरजासों जग जुरि, चद्रावत रजवत ॥
राउ अमरगो अमरपुर, समर रहो रजतत ॥९३॥

( व्याघात—दोहा. )

ओर काज करता जहाँ, करै औरई काज ॥
ताहि कहत व्याघात है, भूषन कवि सिरताज ॥६०॥

( उदाहरण—सवैया )

ब्रह्म रचै पुरषोत्तम पोषत, सकर सृष्टि सघारनहारे ।
तूँ हरिको अवतारु सिवा, नृपकाज सवारै सबै हरिवारे ॥
भूषन यों अवनी जवनी कहैं, कोउ कहे सरजासों हहारे ।
तूँ सबको प्रतिपालनहार, बिचारे भतार न मारि हमारे ॥९४॥

( गुफ—दोहा )

पूरब पूरब हेतु कै, उत्तर उत्तर हेत ॥
या विधि धारा बरन कवि, गुफ कहत बानेत ॥६१॥

( उदाहरण—सवैया )

सकरकी किरपा सरजापर, जोर बढी कवि भूषन गाई ।

ता किरपासौं सुबुद्धि वढी भुव, भौंसिला साहितनैंकी सवाई ॥
रोज सुबुद्धिसौं दान बढ्यौं, अरु दानसौं पुन्यसमूह सदाई ।
पुन्यसो बाढ्यो सिवाजि खुमान, खुमानसौं वाढि जहाँनभलाई ९९

( दोहा )

सुजसु दान अरु दान धन, धन उपजै किरवान ॥
सो जगमैं जाहिर करी, सरजा सिवा खुमान ॥ ९६ ॥

( एकावली–दोहा. )

**प्रथम वरनि जहँ छोडिये, जहाँ अरथकी पाँति ॥**
**वरनत एकावलि अहे, कवि भूषन इहि भाँति ॥६२॥**

( उदाहरण–हरिगीत )

तिहु भुवनमें भूषन भनै, नरलोक पुन्य सु साजमैं ।
नरलोकमैं तीरथ लसैं, महि तीरथोंकि समाजमैं ॥
महिमा वडी महिमैं भली, महिमैं महारज लाजमैं ।
रजलाज राजति आजु है, महराज श्रीसिवराजमैं ॥ ९७ ॥

( मालादीपक और सार–दोहा )

**दीपक एकावलि मिले, मालादीपक होइ ॥**
**उत्तर उत्तर उतकरष, सार कहतहैं सोइ ॥६३॥**

( उदाहरण दीपकको—कवित्त )

मन कवि भूषनको सिवकी भगति जीत्यो, सिवकी भगत जीति सा धुजन सयानै । साधुजन जीते या कठिन कलिकाल, कलिकाल जीते महावीर राजनि महिमाने ॥ जगतमें जीते महावीर महाराजनिते, महाराज वावनहू पातसाहि लैवाने । पातसाहि वावनौं दिल्लीके पातसाहि, दिल्लीपातसाहि हिंदुपति पातसाहि सिवानै ॥ ९८ ॥

( उदाहरण सारको—सवैया )

आदि वडी रचना है विरंचिकी, जामे रह्यो रचि जीव जडो है

ता रचनामैं सुजीव बडो अति, काहेते ता उर ग्यान गडो है ॥
जीवनिमैं नरलोग बडो, कवि भूषन भाषत पेज अडो है ।
है नरलोगमैं राज बडे, सब राजनिमैं सिवराज बडो है ॥ ९९ ॥

## ( यथासंख्य—दोहा )

क्रमसौं कहि तिनके अरथ, क्रमसो बहुरि मिलाइ ॥
यथासंख्य तासो कहत, भूषन जे कविराइ ॥ ६४ ॥

## ( उदाहरण—कवित्त )

जेई चहो तेई गहो सरजा सिवाजी देस, सबै दले दुवन हते जे
बडे उरके । भूषन भनत भौंसिलासों अब सनमुख, कोऊ ना ल-
रैया है धरैया धीर धुरके ॥ अफजलखान रसामें जमान फत्तेखान,
कूटे लूटे जूटे जे उजीर बीजापुरके । अमर सुजान मोहकम बह-
लोलखान, खाँडे छाँडे डाँड उमराय दिल्लीसुरके ॥ १०० ॥

## ( पर्याय—दोहा )

जहाँ अनेकनिमें रहे, अस्थिर है करि एक ॥
ताहि कहत परयाय है, भूपन सुकवि विवेक ॥६५॥

## ( उदाहरण—दोहा )

जीति रही अवरंगमे, सबै छत्रपति छाँडि ॥
तजि ताहकों अब रही, सिव सरजा कर माँडि॥१०१॥

## ( कवित्त )

कोट गढ देकै माल मुलकमैं बीजापुरी, गोलकुंडावारो पीठेहीकों
सरकतु है । भूषन भनत भौंसिला भुवाल भुजबल, रेवाहीके पार
अवरंग हरकतु है ॥ पेसकसै भेजत इरान फिरंगानपति, उनहूके
उर याकी धाक धरकतु है । साहितने सिवाजी खुमान या जहाँ-
नपर, कौने पातसाहके न हिये खरकत है ॥ १०२ ॥

ता निरपासौं सुबुद्धि बढी भुव, भौंसिला साहितनैवी सवाई ॥
रोज सुबुद्धिसौं दान चढ्यो, अरु दानसौं पुन्यसमूह सदाई ।
पुन्यसौं बाढ्यो सिवाजि खुमान, खुमानसौं बाढि जहाँनभलाई ९५

( दोहा )

सुजसु दान अरु दान धन, धन उपजै किरवान ॥
सो जगमें जाहिर करी, सरजा सिवा खुमान ॥ ९६ ॥

( एकावली–दोहा )

प्रथम धरनि जहँ छोडिये, जहाँ अरथकी पाँति ॥
बरनत एकावलि अहै, कवि भूषन इहि भाँति ॥६२॥

( उदाहरण—हरिगीत )

तिहु भुवनमें भूषन भनै, नरलोक पुन्य सु साजमैं ।
नरलोकमें तीरथ लसैं, महि तीरथोंकि समाजमैं ॥
महिमा बडी महिमें भली, महिमें महारज लाजमैं ।
रजलाज राजति आजु है, महराज श्रीसिवराजमैं ॥ ९७ ॥

( मालादीपक और सार–दोहा )

दीपक एकावलि मिले, मालादीपक होइ ॥
उत्तर उत्तर उतकरष, सार कहतहै सोइ ॥६३॥

( उदाहरण दीपकको—कवित्त )

मन कवि भूषनको सिवकी भगति जीत्यो, सिवकी भगत जीति साधुजन सयानै। साधुजन जीते या कठिन कलिकाल, कलिकाल जीते महावीर राजनि महिमानै ॥ जगतमे जीते महावीर महाराजनिते, महाराज बावनहू पातसाहि लेवानै । पातसाहि बावनौ दिल्लीके पातसाहि, दिल्लीपातसाहि हिंदुपति पातसाहि सिवानै ॥ ९८ ॥

( उदाहरण सारको—सवैया )

आदि बडी रचना है बिरंचिकी, जामें रह्यो रचि जीव जडो है

ता रचनामै सुजीव बडो अति, काहेते ता उर ग्यान गडो है ॥
जीवनिमें नरलोग बडो, कवि भूषन भाषत पैज अडो है ।
है नरलोगमै राज बडे, सब राजनिमै सिवराज वडो है ॥ ९९ ॥

## ( यथासख्य—दोहा )

क्रमसौ कहि तिनके अरथ, क्रमसौं बहुरि मिलाइ ॥
यथासख्य तासो कहत, भूषन जे कविराइ ॥ ६४ ॥

## ( उदाहरण—कवित्त )

जेई चहौ तेई गहो सरजा सिवाजी देस, सबै दले दुवन हते जे बडे उरके । भूपन भनत भौंसिलासों अब सनमुख, कोऊ ना लरैया है धरैया धीर धुरके ॥ अफजलखान रुसामै जमान फत्तेखान, कूटे लूटे जूटे जे उजीर बीजापुरके । अमर सुजान मोहकम बहलोलखान, खाँटे छाँडे डाँड उमराय दिलीसुरके ॥ १०० ॥

## ( पर्याय—दोहा )

जहाँ अनेकनिमें रहै, अस्थिर है करि एक ॥
ताहि कहत परयाय है, भूपन सुकवि विवेक ॥६५॥

## ( उदाहरण—दोहा )

जीति रही अवरगमें, सबै छत्रपति छाँडि ॥
तजि ताहुकों अब रही, सिव सरजा कर माँडि॥१०१॥

## ( कवित्त )

कोट गढ दैकै माल मुलकमें बीजापुरी, गोलकुडावारो पीछेहीको सरकतु है । भूपन भनत भौंसिला भुवाल भुजबल, रेवाहीके पार अवरग हरकतु है ॥ पेसकसें भेजत इरान फिरगानपति, उनहुके उर याकी धाक धरकतु है । साहितनै सिवाजी खुमान या जहाँनपर, कौने पातसाहके न हिये खरकतु है ॥ १०२ ॥

## ( परिवृत्ति–दोहा )

एक वातकों दै जहाँ, आन वात को लेत ॥
ताहि कहत परिवृत्ति हैं, भूषन सुकवि सुचेत॥९६॥

## ( उदाहरण—कवित्त )

दच्छिनधरन धीरधरन खुमान गढ, लेत गढ धरनिसों धरमु दुवारु दै । साहि नरनाहको सपूत महाबाहु लेत, मुलुक महान छीनिसाहिनकों मार दै ॥ समरमें सरजा सिवाजी अरिसैननिको, सारु हरि लेत हिन्दवान सरमार दै । भूषन भौंसिला जय जसको पहार लेत, हरजूको हारु हरगनकों अहार दै ॥ १०३ ॥

## ( परिसख्य–दोहा. )

अनत वराजि कछु वस्तु जहँ, वरनत एकहि ठौर ॥
ताहि कहत परिसख्य है, भूषन कवि दिलदौर ॥९७॥

## ( उदाहरण—कवित्त )

अति मतवारे जहाँ छिरदे निहारियतु, तुरगनहीमें चंचलाई परकीति है । भूषन भनत जहाँ पर लगे वाननिमें, कोक पच्छिनिहि माहँ निछुरन रीति है ॥ गुनिगन चोर जहाँ एक चितहीके लोक, ग्र्धै जह एक सरजाकी गुनप्रीति है । कपु कदलीमे बेर वृक्ष वद-रीमे सिवराज, अदलीके राजमै यों राजनीति है ॥ १०४ ॥

## ( विकल्प–दोहा )

कै यह कै वह कीजियें, जहँ कहनाउति होइ ॥
ताहि विकल्प वखान ही, भूषन कवि सब कोइ ॥९८॥

## ( उदाहरण—सवैया )

मोरग जाहु कि जाहु कुमाँऊ, सिरीनगरै हु कवित्त वनायै ।
वाँधव जाहु कि जाहु अमेर कि, जोधपुरै कि चितौरहि धायै ॥

जाहु कुतुब्ब कि एदिलपै कि, दिलीसहुपे किमिजाहु बुलाये ।
भूषन गाइ फिरौ महिमै वनिहै, चित चाह सिवाहि रिझाये ॥१०५॥
देसनि देसनि नारि नरेसनि, भूषन यों सिख देंहि दयासों ।
मगन ह्वो मन दूत गहौं जिन, कत तुम्है है अनत महासों ॥
चोट गहौ कि गहौ वनओट कि, फौजकि जोट सहौ प्रभुतासों ।
और करो किन कोट कराद, सलाह बिना वचि हो न सिवासों १०६

( समाधि—दोहा )

और हेतु मिलिकरि जहाँ, होत सुकर अति काज ॥
ताहि समाधि बखानहीं, भूषन जे कविराज ॥६९॥

( उदाहरण—सवैया )

वैरु कियो सिव चाहतु हो, तवलौं अरि बाह्यो कटार कटैठ्यो ।
यौंहि मलेच्छहि छोडे नहीं, सरजा मन तापर रोसमे पैठ्यो ॥
भूषन क्यों अफजल्ल बचै, अटपाउके सिंहको पाँउ उमेठ्यो ।
वीछुके घाय धौं क्योंइ धरक्क है, तौलगि धाय धराधर वैठ्यो ॥१०७॥

( समुच्चय—दोहा. )

एक वारगी जहाँ भयो, बहुत जानिको बध ॥
ताहि समुच्चय कहत है, भूषन देखि प्रबध॥७०॥

( उदाहरण—सवैया )

माँगि पठायो सिवा कछु देसु, उजीर अजाननि बोल गहे ना ।
दौरि लियो सरजा परनालो यों, भूषन जो दिन दोउ लगे ना ॥
धाँकसो खाक बिजेपुर भो, मुख आइगो खान खवासके फेना ।
भै भरकी करकी हरकी धरकी, उर एदिलसाहिकी सेना ॥ १०८ ॥

( दोहा )

वस्तु अनेकनिको जहा, बरनत एकहि ठौर ॥
ताहि समुच्चय कहत है, कोऊ कविसिरमोर ॥७१॥

( उदाहरण—सवैया )

सुँदरता गुरता प्रभुता भनि, भूषन होतिहे आदर जामैं ।
सज्जनता औ दयालुता दीनता, कोमलता झलकै पर जामैं ॥
दान कृपानहुको करिबो, करिबो अभैदानहुको वर जामैं ।
साहिनसों रनटेक विवेक, इते गुन एक सिवा सरजामैं ॥१०९॥

( प्रत्यनीक—दोहा )

जहँ जोरावर सत्रुके, पच्छींपै कर जोर ॥
प्रत्यनीक तासों कहत, भूषन बुद्धिअमोर ॥७२॥

( उदाहरण—सवैया )

लाज धरौ सिवाजीसों लरौ सब, सैयद मीर पठान पठाइकैं ।
भूषन वे गढ कोट निहारे, यहाँ तुम क्यौं मठ तोरे रिसाइकै ॥
हिंदुनकेपतिसों न बसाति, सतावत हिंदुगरीबन आइकैं ।
लीजे कलंक न दिल्लिके बालम, आलम आलमगीर कहाइकैं ११०

( अर्थापत्ति—दोहा )

यह जीत्यो तौ यह कहा, यौं कहनावति होइ ॥
अर्थापत्ति बखानहीं, ताहि सयाने लोइ ॥ ७३ ॥

( उदाहरण—कवित्त )

सयनमैं साहिनको सुन्दरी सिखावै प्रेम, सरजासों बैर जिनि करौ महाबली है । पेमकसें भेजत निलाइति परतमाल, सुनिकै जिहा-जनि हूवै करनाट थली है ॥ भूषन भनत गढ कोट माल मुलक दै, सिवासौं सलाह राखिये तो बात भली है । जाहि देत दंड तुम डरिकै असंड सोई, दिल्ली दलमलीतौ तिहारी कहा चली है ॥१११॥

( काव्यलिंग—दोहा )

हैं डिढाइवे जो अरथ, ताको करत डिढाव ॥
काव्यलिंग तासों कहत, भूषन जे कविराउ ॥७४॥

( उदाहरण—कवित्त )

साहत लै जीतिए निजामहतिको साहि कीजे, वलक निजामहतिके यदि अरिडारे । भूषन भनत कीजे उत्तरी भुवाल वस, पूरवको लीजिये रमाल गजजाल रे ॥ दच्छिनक नाँहसों सिपाह निज वेरु करि, अवरंगसाहिजू कहाइगे न वारेरे । कैसे सिवा मनु गढ देत अवरंगै गढ, माटे गढपती गढ लीने और रावरे ॥ ११२ ॥

( अर्थांतरन्यास—दोहा )

कह्यो अरथ ताहीलियै, वरी अरथ जहँ होई ॥
सो अर्थांतरन्यास है, भूषन कहि सब कोई ॥ ७५ ॥

( उदाहरण—सवैया )

साहितनै सरजा समरथ्थ, करी करनी धरनीपर नीकी ।
भूलिगे भोजसे विक्रमसे औ, भई बलि बेनकी कीरति फीकी ॥
भूषन भिच्छुक भूप भये, भलि भीख लै केवल भौसिलाहीकी ।
नैमिहि नीच धनेस करे, लखि ऐसियै रीति सदा सिवजीकी ॥ ११३ ॥

( प्रौढोक्ति—दोहा )

जहँ उतकरष अहेतुको, वरनत है करि हेत ॥
प्रौढउकति तासों कहत, भूषन कवि बिरदैत ॥ ७६ ॥

( उदाहरण—कवित्त )

मानसरवासी हंस वसन समान होत, चंदनसो घस्यो घनसारी न घरीकहै । नारदकी सारदकी हाँसीमें कहाँसी सत, सरदकी सुरसरी कौन पुडरीकहै ॥ भूषन भनत छक्यो छीरधिमें नीद लेत, फेनलपटानो ऐरावतको करी कहै । कैलासमें ईस ईसमीस रजनीस यहाँ, अवनीमें सिवाके न जसको सरीकहै ॥ ११४ ॥

( सभावना—दोहा. )

जहँ यों होइ तो होइ यों, यह संभावन होइ ॥
" ... संभावना, भूषन कवि सबकोइ ॥ ७७ ॥

( उदाहरण—कवित्त )

लोमससरीरसी आयु होइ कौनऊ उपाउ, तापर कवच नो नरन यारो धरिये। तापर जो हूजिए सहसबाहु तापर, सहसगुनसाहस जो भीमहूते करिये॥ भूषन कहै यों अवरंगजूसों उमराव, नाहक कही तो जाय दच्छिनमें मरिये। चलैना कछू इलाज भेजियतु मेही काजु, ऐसी होइ साजु तो सिवासों जाइ लरिये॥ ११५॥

( मिथ्याध्यवसिति—दोहा. )

झूठ अर्थकी सिद्धिको, झूठो बरनत आन॥
मिथ्याध्यवसिति ताहिको, भूषन कहत सुजान॥७८॥

( उदाहरण—दोहा )

पगरनमें चल यों लसैं, ज्यों अगर पग पैन।
भुजमो भुजसो मेरुसो, सिवसरजाको चैन॥११६॥

( उल्लास—दोहा )

एकहिके गुन दोप तें, औरेके गुन दोप॥
बरनत है उल्लास सो, सकल सुकवि करि तोप॥७९॥

( उदाहरण—सवैया )

काज मही सिवराज बली, हिंदुवान बढाइवेकैं उर ऊटै।
भूषन भू निरम्लेच्छ करी, चहै म्लेच्छनि मारिवेको रन जूटै॥
हिंदु बचाइ बचाए इही, अमरेस चदावतलौं कोउ टूटै।
चंद अलोकनि लोक सुखी, यहि कोक अभाग जो सोक न छूटै॥११७॥

( दोषेण गुणो यथा—कवित्त )

देस दहनट्ट कीने लूटिके खजाने लीने, बचे न गढोई कछु गढ सिरताजके। तोरादार सकल तिहारे मनसबदार, डाँडे जिनके सुभाय जगदे मजाजके॥ भूषन भनत पातसाहिको यौं लोग सब, बचन सिखावत सलाहकी इलाजके। डावरेकी बुद्धि ह्वै के बावरे न कीजै वैरु, रावरेके वैरहोत काज सिवराजके॥११८॥

( गुणेन गुणो यथा—दोहा )

नृप सभानमैं आपनी, होंन बडाई काज ॥
साहितनै सिवराजके, करत कवित कविराज ॥११९॥

( दोषेण दोषो यथा—दोहा )

सिव सरजाके बैरको, यह फल आलमगीर ॥
छूटे तेरे गढ सबै, कूटेगए उजीर ॥ १२० ॥

( अवज्ञा—दोहा. )

औरेके गुन दोष तें, औरेके गुनदोष ॥
जहाँ अवज्ञा ताहि सों, कहत सुकवि मतिपोष॥८०॥

( उदाहरण—सवैया )

औरनिके अनगाढे कहा अरु, बाढे कहा नहि होत चहा है ।
औरनिके अनरीझे कहा अरु, रीझे कहा न मिठावत हा है ॥
भूषन श्रीसिवराजहि मागिए, एक महीपर दानि महा है ।
माँगन औरनिके दरबार, गए तौ कहा न गए तौ कहा है ॥१२१॥

( अनुज्ञा—दोहा )

जहाँ सरस गुन देखि कै, करै दोपकी हौंस ॥
ताहि अनुज्ञा कहत है, भूषन कवि इहि रौस॥८१॥

( उदाहरण—कवित्त )

जाहिर जहाँन सुनि सुनि दानके बखान, महादानि साहितनै गरीबनिवाजके । भूषन जवाहिर जलूस जरबाफ जोति, देखि सिव सरजाकी सुकविसमाजके ॥ तपु करि करि कमलापतिसों मागतयों, लोग सब करि मनोरथ ऐसी साजके । बैपारी जहाजके न राजा भारी राजके, भिखारी हमै कीजै महाराज सिवराजके ॥ १२२ ॥

( लेश—दोहा )

जहँ बरनत गुन दोषकै, कहे दोष गुनरूप ॥
भूषन ताको लेस करि, गावत है कविभूप ॥८२॥

( उदाहरण—दोहा )

उदैभान राठवार गौ, धीरजु गढ धरि पैंड ॥
प्रगटे फल ताको छरा, परिगो सुरपुर पैंड ॥१२३॥
कोऊ बचत न सामु है, सरजासों रन माजि ॥
भलि कीनी पिय समरतें, जीन बचायो भाजि ॥१२४॥

( तद्गुण—दोहा. )

जहाँ आपनो रग तजि, गहै और को रग ॥
ताको तद्गुन कहत हैं, भूपन बुद्धि उतग ॥८३॥

( उदाहरण—कवित्त )

पपा मानसर आदि अगन तलाव लागे, जिनकी परनिमें अकथ्य जूथ गथके। भूपन यौं साज्यो राइगढ सिवराज रहै, देव चनि ताहिक बनाइ राजपथके ॥ निनजल अचलस्थान आसमान मेग्है, ऐतह विराम जहाँ इदु आ उडु थके। मण्डल उत्तग मनि जोतिनके सग आनि, कैयो रग चक्हा गहत रविरथके ॥१२५॥

( पूर्वरूप—दोहा )

प्रथमरूप मिटिजात जहा, फेरि वैसई होतु ॥
भूपन पूरबरूप सो, कहत ताहि कविगोतु ॥ ८४ ॥

( उदाहरण—सवैया )

ब्रह्मके आननतें निकसी, अतिमंजु पुनीत तिहूँपुर मानी।
राम जुधिष्ठिरके बरने, बल्मीकहुँ व्यासके सग सुहानी ॥
भूपन यों कलिके कविराजनि, राजनिके गुन पाप निसानी।
पुन्यचरित्र सिवा सरजें, नरन्हाइ पवित्र भई वर बानी ॥१२६॥
यों सिरको छहरावत छार है, जात उठै असमान बभूरे।
भूपन भूधरऊ धरकैं, जिनके धुनि धक्कनि यों बलरूरे ॥
ते सरजा सिवराज दिये, कविराजनिको गजराज गरूरे।
सुडनिसों पहिले जिन सोखिकै फेरि महामदसों नद पूरे ॥१२७॥

